# विषय-सूची



* आदेश की आपूर्ति के समय पुस्तक का मूल्य परिवर्तित हो सकता है।

# अपने बारे में

नेशनल बुक ट्रस्ट, इंडिया, माध्यमिक एवं उच्चतर शिक्षा विभाग, मानव संसाधन विकास मंत्रालय के अधीन एक अत्यंत कुशल स्वायत्त संस्थान है, जो कि गत 52 वर्षों से पुस्तक प्रकाशन व ज्ञान के प्रसार के क्षेत्र में सक्रिय है।

**ट्रस्ट-कार्यालय**

सन् 1957 में अपनी स्थापना के तुरंत बाद नेशनल बुक ट्रस्ट ने निज़ामुद्दीन इलाके की एक इमारत से अपना कामकाज शुरू किया। फिर ग्रीन पार्क में उसका मुख्य कार्यालय बना। अब ट्रस्ट के सभी विभाग नवनिर्मित नेहरू भवन में आ गए हैं, जिसका नामकरण ट्रस्ट के संस्थापक के नाम पर हुआ है। **वसंत कुंज इंस्टीट्यूशनल एरिया** में स्थित यह भवन एक हेक्टेयर से भी अधिक क्षेत्र में फैला हुआ है। परिसर में कार्यालय ब्लॉक, स्थायी प्रदर्शनी ब्लॉक और एक अलग स्टोर/हाउसिंग ब्लॉक हैं। पूरा परिसर विषम चतुर्भुज के आकार का है जिसकी ढलानें इसे एक प्राकृतिक सुंदरता देती हैं और इनके उपयोग से एक सीढ़ीदार मुक्ताकाशी रंगमंच का निर्माण संभव हुआ है। भवन की पहली मंजिल पर अध्यक्ष और निदेशक के कार्यालय, संपादकीय विभाग, स्थापना, प्रशासन, लेखा और कला विभाग हैं। दूसरी और तीसरी मंजिल में क्रमशः प्रदर्शनी, सूचना और प्रचार, सहायता और उत्पादन विभागों को रखा गया है। ट्रस्ट का पुस्तकालय दूसरी और तीसरी मंजिलों पर है।

**प्रकाशन**

हम किफायती मूल्य पर हिंदी तथा अंग्रेजी सहित भारत की सभी प्रमुख भाषाओं में पुस्तकें प्रकाशित करते हैं। अन्य भाषाएं हैं: असमिया, उर्दू, ओड़िया, कन्नड़, कश्मीरी, कोंकणी, गुजराती, तमिल, तेलुगू, नेपाली, पंजाबी, बांग्ला, मणिपुरी, मराठी, मलयालम, मैथिली और सिंधी।

हमने बच्चों की चुनिंदा पुस्तकों को गोंडी, भीली, संथाली तथा पूर्वोत्तर की कुछ भाषाओं- आओ, नागा, कोकबोरक, खासी, गारो, नेवारी, बोडो, भुटिया, मिसिंग, मिजो, लिम्बू और लेप्चा में भी अनूदित कराया है। भारत की अन्य क्षेत्रीय भाषाओं में उपलब्ध महत्त्वपूर्ण साहित्य के प्रकाशन के लिए भी हम प्रयासरत हैं।

हम प्रकाशन की उन विधाओं की ओर विशेष ध्यान देते हैं जो महत्त्वपूर्ण होने के बावजूद भारत में उपेक्षित रही हैं, जैसे कि सामान्य पाठकों के लिए लोकोपयोगी विज्ञान, तकनीक और पर्यावरण तथा भारत के विभिन्न पहलुओं पर पुस्तकें।

हम अभी तक 32 भाषाओं में 17,000 से अधिक पुस्तकों का प्रकाशन कर चुके हैं जिसमें मूल, पुनर्मुद्रण और भारतीय भाषाओं व अंग्रेजी में अनुवाद शामिल हैं।

## पुस्तकमालाएं

हम निम्न पुस्तकमालाओं के अंतर्गत पुस्तकें प्रकाशित करते हैं: भारत–देश और लोग, तरुण भारती, लोकोपयोगी विज्ञान, लोकोपयोगी सामाजिक विज्ञान, आदान-प्रदान (अंतर्भारतीय पुस्तकमाला--चर्चित साहित्य का अनुवाद), भारतीय साहित्य निधि, विश्व साहित्य, हिंदी नवजागरण के अग्रदूत, राष्ट्रीय जीवनचरित, लोक–संस्कृति और साहित्य, सृजनात्मक शिक्षा, भारतीय डायस्पोरा अध्ययन, एफ्रो–एशियाई देश, सतत शिक्षा, एशिया–प्रशांत सहप्रकाशन कार्यक्रम, नेहरू बाल पुस्तकालय (बच्चों के लिए पुस्तकें), नवसाक्षर साहित्यमाला (नवसाक्षरों के लिए पुस्तकें), विविध। इसके अलावा, भारतीय साहित्य पुस्तकमाला तथा आत्म जीवनचरित ट्रस्ट की हाल ही में आरंभ की गई पुस्तकमालाएं हैं। ट्रस्ट की स्थापना के 50 वर्ष पूर्ण होने पर स्वर्ण जयंती पुस्तकमाला के अंतर्गत सभी भारतीय भाषाओं की चुनिंदा, विविध विधाओं की, रचनाओं का प्रकाशन किया गया। ट्रस्ट से ब्रेल पुस्तकें भी प्रकाशित होती हैं।

## अन्य कार्य

हम विदेशों में भारतीय पुस्तकों के प्रोन्नयन और भारत में पुस्तक–संस्कृति के प्रसार के लिए केंद्रीय अभिकरण के रूप में काम करते हैं।

नेशनल बुक ट्रस्ट निम्न कार्य भी करता है :

- देशभर में विभिन्न स्तरों पर पुस्तक मेलों/प्रदर्शनियों का आयोजन। हमने अभी तक 18 विश्व पुस्तक मेले, 33 राष्ट्रीय पुस्तक मेले, 15 बाल पुस्तक मेले, 61 क्षेत्रीय पुस्तक समारोह आयोजित किए हैं और पूरे देश में 7,500 पुस्तक परिक्रमा व प्रदर्शनियां लगाई हैं। भारतीय साहित्य और ज्ञान–विज्ञान को विदेशों तक ले जाने के क्रम में हमने 350 अंतरराष्ट्रीय पुस्तक मेलों में हिस्सा लिया है जहां विभिन्न प्रकाशकों द्वारा प्रकाशित चुनिंदा पुस्तकों की प्रतिनिधि प्रदर्शनियां आयोजित की गई हैं। नेशनल बुक ट्रस्ट पुस्तक प्रकाशन में प्रशिक्षण कार्यक्रम सफलता के साथ चलाता है और प्रतिवर्ष 14 से 20 नवंबर तक राष्ट्रीय पुस्तक सप्ताह भी मनाता है, जिसमें प्रकाशकों की बिरादरी के साथ-साथ शैक्षिक और साहित्यिक संस्थाओं की भी सक्रिय भागीदारी रहती है। ट्रस्ट उच्च शिक्षा

के क्षेत्र में तकनीकी पुस्तकें प्रकाशित करने के लिए निजी प्रकाशकों को आर्थिक सहायता भी मुहैया कराता है।

18वां विश्व पुस्तक मेला प्रगति मैदान, नई दिल्ली में 2 से 10 फरवरी 2008 तक संपन्न हुआ। इस पुस्तक मेले में 1,200 से अधिक प्रकाशक, 23 से भी अधिक देशों के भागीदार सहित ट्रस्ट ने अपनी पुस्तकें और पठन सामग्री प्रदर्शित कीं। चूंकि वर्ष 2008 को भारत में 'रूस वर्ष' घोषित किया गया था, अत: ट्रस्ट ने सम्मानित अतिथि देश के रूप में रूस को पुस्तक मेले में आमंत्रित किया। एक विशिष्ट हॉल में अवस्थित रूसी मंडप में रूस से आए 80 से अधिक प्रकाशकों ने अपने नवीनतम प्रकाशनों को प्रदर्शित किया।

अठारहवें नई दिल्ली विश्व पुस्तक मेले में 23 देशों के 41 प्रतिभागियों समेत 1,343 प्रतिभागी शामिल हुए। इनमें अंतरराष्ट्रीय श्रम संगठन, विश्व स्वास्थ्य संगठन, यूनीसेफ, यूरोपीय समुदाय आदि जैसे अंतरराष्ट्रीय निकाय प्रमुख थे। यह मेला 13 हॉलों में 4,500 वर्ग मीटर क्षेत्र में फैला हुआ था। इस बार हॉल सं 1 से 12 तथा सं. 14 में लगभग 2,500 स्टॉल और स्टैंड थे।
महात्मा गांधी की 60वीं पुण्यतिथि के अवसर पर ट्रस्ट ने 'शब्द और कर्म' नाम से गांधी द्वारा लिखित और उन पर लिखित पुस्तकों की एक अंतरराष्ट्रीय स्वत्वाधिकार प्रदर्शनी का लोकार्पण किया।

19वां नई दिल्ली विश्व पुस्तक मेला 30 जनवरी से 7 फरवरी 2010 तक प्रगति मैदान, नई दिल्ली में होगा।

- विभिन्न अंतरराष्ट्रीय पुस्तक मेलों में सहभागिता;
- लोगों को उनके दरवाजे पर पुस्तकें उपलब्ध करवाने के लिए सचल पुस्तक प्रदर्शनियों का आयोजन;
- देशभर में 50,000 से अधिक किताब-क्लब सदस्यों का पंजीयन;
- लेखकों और प्रकाशकों को सहायता प्रदान करना;
- विचार-गोष्ठियों और कार्यशालाओं का आयोजन;
- राष्ट्रीय बाल साहित्य केंद्र का गठन।

## अंतरराष्ट्रीय पुस्तक मेलों में सहभागिता

विदेशों में पुस्तक-प्रोन्नयन के लिए केंद्रीय अभिकरण के रूप में नेशनल बुक ट्रस्ट विभिन्न अंतरराष्ट्रीय पुस्तक मेलों में सहभागिता करता है। साथ ही भारत के विभिन्न प्रकाशकों की चुनिंदा पुस्तकों की प्रदर्शनियों का आयोजन विदेश में करता है। 1970

से अभी तक हम 350 से अधिक अंतरराष्ट्रीय पुस्तक मेलों में भाग ले चुके हैं। इनमें दुनियाभर में लोकप्रिय फ्रैंकफुर्त, बोलोना, जिम्बाब्वे और नाइजीरिया पुस्तक मेले शामिल हैं।

एशिया क्षेत्र में आयोजित सभी पुस्तक मेलों में ट्रस्ट भाग लेता है। ये मेले हैं : क्वालालंपुर (मलेशिया), बीजिंग (चीन), सिंगापुर, कोलंबो (श्रीलंका), सियोल (दक्षिण कोरिया), ढाका (बांग्लादेश), मनीला (फिलीपिंस), टोकियो (जापान) और बैंकाक (थाईलैंड)।

## सचल पुस्तक प्रदर्शनियां

पूरे देश में दूरस्थ और दुरूह ग्रामीण अंचलों में रहने वाले बड़े पाठक वर्ग तक पुस्तकें पहुंचाने के लिए नेशनल बुक ट्रस्ट मोबाइल वैन में सचल पुस्तक प्रदर्शनियों की अनूठी योजना संचालित करता है। सन् 1992 में प्रारंभ इस योजना के अंतर्गत अभी तक पूर्वोत्तर राज्यों सहित समूचे देश में ऐसी 5,000 से अधिक प्रदर्शनियों का आयोजन किया जा चुका है।

## पूर्वोत्तर में गतिविधियां

पूर्वोत्तर के राज्यों में पुस्तकों के उन्नयन के उद्देश्य से ट्रस्ट इन क्षेत्रों में विशेष पुस्तक मेलों व साहित्यिक गतिविधियों का आयोजन करता है। आईजोल, बारपेटा, दुलियाजान, नलवाड़ी और शिलांग में पुस्तक मेले आयोजित किए जा चुके हैं। सबसे हाल का पुस्तक मेला तेजपुर और मोरनहाट में मार्च 2009 में आयोजित किया गया था। पूर्वोत्तर में अब तक कुल 17 पुस्तक मेलों के आयोजन हुए हैं।

## विचार-गोष्ठी, कार्यशाला, प्रशिक्षण पाठ्यक्रम

पुस्तक प्रकाशन के क्षेत्र में कार्यरत लोगों को प्रकाशन की नई गतिविधियों से अवगत करवाने के लिए ट्रस्ट नियमित रूप से विचार-गोष्ठियों और कार्यशालाओं का आयोजन करता है। इसी उद्देश्य को लेकर तथा युवा प्रतिभाओं को इस दिशा में आकर्षित करने के लिए नेशनल बुक ट्रस्ट प्रति वर्ष प्रकाशन पर एक प्रशिक्षण पाठ्यक्रम का आयोजन करता है। पुस्तक-जगत में इस पाठ्यक्रम को सम्माननीय स्थान मिला हुआ है। सन् 1996 से इस तरह के 14 प्रशिक्षणों का आयोजन हो चुका है। ऐसे ही प्रशिक्षणों का आयोजन कानपुर में हिंदी, नासिक में मराठी और अलीगढ़ में उर्दू भाषा में हो चुका है।

## राष्ट्रीय पुस्तक सप्ताह

पुस्तक उन्नयन और पठन अभिरुचि के विकास के लिए प्रत्येक वर्ष नवंबर में ट्रस्ट द्वारा कई गतिविधियों का आयोजन होता है। प्रत्येक वर्ष 14 से 20 नवंबर तक राष्ट्रीय

पुस्तक सप्ताह मनाया जाता है और इस अवसर पर पूरे देश में विद्यालयों, पुस्तकालयों और शैक्षिक संस्थाओं में कई गतिविधियां आयोजित की जाती हैं। देशभर की संस्थाओं को इस बारे में प्रचार सामग्री डाक से भिजवाई जाती है। ट्रस्ट को प्रचार माध्यमों से भी बेहतरीन सहयोग मिलता है। इसके चलते पूरे देश में पुस्तक सप्ताह की परिकल्पना स्थापित हो चुकी है। इस सप्ताह के दौरान पूरे देश में कई गोष्ठियां, कार्यशालाएं, पुस्तक प्रदर्शनियां और बच्चों के लिए व बच्चों के द्वारा कई गतिविधियां आयोजित की जाती हैं।

## राष्ट्रीय बाल साहित्य केंद्र

बच्चों के लिए नेशनल बुक ट्रस्ट में 'राष्ट्रीय बाल साहित्य केंद्र' के नाम से एक विशेष अनुभाग कार्यरत है। यह अनुभाग विभिन्न भारतीय भाषाओं में बाल साहित्य के समन्वय, आयोजन और सहायता का कार्य करता है। बाल साहित्य के पुस्तकालय-सह-प्रलेखन केंद्र को स्थापित करने के अतिरिक्त यह अनुभाग कार्यशालाओं, संगोष्ठियों और प्रदर्शनियों का आयोजन करने और स्कूल-स्तर पर पठन-वृत्ति को बढ़ावा देने के लिए पाठक-मंचों की स्थापना को प्रोत्साहित करने में सक्रिय है। यह अनुभाग बाल साहित्य संबंधी सर्वेक्षण एवं अनुसंधान कार्य करता है।

## गौरव का वर्ष

वर्ष 2003-04 भारत के लिए गौरव का वर्ष था। इस वर्ष यूनेस्को और अंतरराष्ट्रीय प्रकाशक संघ ने दिल्ली को विश्व पुस्तक राजधानी से सम्मानित किया था। उल्लेखनीय है कि अलेक्जेंड्रिया और मैड्रिड के बाद दिल्ली यह गौरव पाने वाला विश्व का तीसरा शहर था। इस अवसर पर सालभर गतिविधियों के आयोजन हेतु मानव संसाधन विकास मंत्रालय, भारत सरकार ने नेशनल बुक ट्रस्ट को केंद्रीय अभिकरण नियुक्त किया था। इसके अंतर्गत ट्रस्ट द्वारा 23 अप्रैल 2003 से 22 अप्रैल 2004 तक देशभर में कई गतिविधियों का आयोजन किया गया। इस अवधि में कई विचार-गोष्ठियों, पुस्तक मेले और दिल्ली, इलाहाबाद, कोलकाता में एक साथ कई स्थानों पर पुस्तक प्रदर्शनियों के आयोजन उल्लेखनीय रहे।

## फ्रैंकफुर्त पुस्तक मेला

फ्रैंकफुर्त पुस्तक मेला 2006 में भारत का अतिथि देश के रूप में चयन एक बड़ा सम्मान रहा। फ्रैंकफुर्त पुस्तक मेला विश्व में सबसे बड़ा अंतरराष्ट्रीय पुस्तक मेला है जिसका आयोजन प्रतिवर्ष जर्मनी के फ्रैंकफुर्त में किया जाता है। वह पुस्तकोन्नयन, शैक्षणिक विशिष्टता तथा ज्ञान-तकनीक के प्रसार के क्षेत्र में किसी देश की ताकत

को प्रदर्शित करने का एक वैश्विक मंच प्रदान करता है। फ्रैंकफुर्त मेला प्राधिकरण द्वारा प्रतिवर्ष किसी एक देश का अतिथि देश के रूप में चयन किया जाता है। भारत विश्व का वह एक़मात्र देश है जिसे अतिथि देश बनने का यह सम्मान दो बार मिला है–पहली बार 1986 में और फिर 2006 में। गत वर्ष फ्रैंकफुर्त पुस्तक मेला का आयोजन 14 से 18 अक्टूबर 2009 की अवधि में हुआ था।

नेशनल बुक ट्रस्ट ने भारत को पाठकों का एक समाज बनाने की जिम्मेवारी अपने ऊपर ली है। इस लक्ष्य को प्राप्त करने के लिए ट्रस्ट ने सारे देश में बड़े पैमाने पर एक जागरूकता अभियान शुरू किया है।

## किताब क्लब की योजना

ट्रस्ट की एक और योजना है–नेशनल बुक ट्रस्ट किताब क्लब की योजना। किताब क्लब के सदस्यों को ट्रस्ट की पुस्तकों की खरीद पर विशेष छूट दी जाती है, साथ ही वी.पी.पी. द्वारा पुस्तकें मंगाने पर उन्हें डाक खर्च में भी छूट दी जाती है। किसी व्यक्ति के लिए इस क्लब की आजीवन सदस्यता का शुल्क मात्र 50/–रुपये है। इसके अलावा, सभी सदस्य ट्रस्ट से हिंदी तथा अंग्रेजी में हर माह प्रकाशित मुखपत्र प्राप्त करने के भी अधिकारी होंगे जो उन्हें ट्रस्ट की गतिविधियों से निरंतर भिज्ञ रखते हैं।

## आर्थिक सहायता योजना

उच्च शिक्षा की पुस्तकों के उचित मूल्य पर प्रकाशन को बढ़ावा देने के उद्देश्य से हम लेखकों तथा पाठ्य पुस्तकों और संदर्भ सामग्री के प्रकाशकों को आर्थिक सहायता देते हैं। पुस्तकों के अनुदानित (आर्थिक सहायता प्राप्त) प्रकाशन के लिए हमारी योजना के अंतर्गत, केवल वैसी पुस्तकों को आर्थिक सहायता दी जाती है जिसके संबंध में एक निश्चित जरूरत महसूस की जाए और जो ऐसे विषय-क्षेत्र से संबद्ध हो जहां एक स्वीकार्य स्तर की पुस्तकें या तो उपलब्ध नहीं हैं या फिर इतनी महंगी हों जो विद्यार्थियों की क्रय सीमा से बाहर हो। अब तक हमने लगभग 930 पुस्तकों के लिए प्रकाशन अनुदान दिया है, इनमें अधिकांश अंग्रेजी की पुस्तकें हैं। इसी से, अब यह निर्णय लिया गया है कि अनुदान हेतु अंग्रेजी की पुस्तकों का बेहद सावधानी से चुनाव किया जाए तथा भारतीय भाषाओं के वंचित प्रकाशकों को प्रोत्साहन हेतु इस योजना का अधिकतम लाभ दिया जाए। इसके अलावा, प्रकाशन हेतु सहायता उपलब्ध कराने की इस योजना का विस्तार कर इसके क्षेत्र के अंतर्गत, भारतीय भाषाओं में, कथेतर क्षेत्र की विचारोत्तेजक कृतियों को भी सम्मिलित किया गया है जिसमें शब्दकोश और विश्वकोश आदि जैसी कृतियां भी होंगी।

# हमारा प्रकाशन कार्यक्रम

हम कुछ सुपरिभाषित पुस्तकमालाओं के अंतर्गत पुस्तकों का प्रकाशन करते हैं, जिनकी चर्चा नीचे की गई है:

## भारत-देश और लोग

इस पुस्तकमाला की पुस्तकें भारत को संग्रथित व सजीव रूप देने वाले नानारूप, भौतिक पर्यावरण, विविध सांस्कृतिक परंपराओं तथा वनस्पति व पशु-पक्षी जगत का परिचय कराती हैं। विषय-विशेषज्ञों द्वारा सुस्पष्ट, सरल और गैर-तकनीकी भाषा-शैली में लिखित ये पुस्तकें ऐसे पाठकों को प्रामाणिक तथा अद्यतन जानकारी प्रदान करती हैं जो संभवतया विषय से परिचित न हों।

## तरुण भारती

'तरुण भारती' पुस्तकमाला के अंतर्गत पुस्तकें प्रकाशित करने का प्रमुख ध्येय 18 वर्ष के आसपास की आयु वाले युवा पाठकों को उन सामाजिक, आर्थिक और राजनीतिक अवधारणाओं, मुद्दों और विकल्पों से परिचित कराना है, जिनका सामना उन्हें आने वाले वर्षों में करना पड़ेगा। इस पुस्तकमाला में साहसिक उपक्रमों तथा यात्राओं के वृत्तांत और रोजगार के अवसरों से संबंधित विषयों पर भी पुस्तकें सम्मिलित की जाती हैं।

## लोकोपयोगी विज्ञान

इस पुस्तकमाला का उद्देश्य आम पढ़े-लिखे पाठक को आसपास की दुनिया व विज्ञान की प्रगति को समझने में मदद करना तथा दैनिक जीवन में विज्ञान और प्रौद्योगिकी द्वारा निभाई जाने वाली भूमिका से अवगत कराना है। जहां भी संभव है, इनमें संबद्ध क्षेत्र में भारत के योगदान पर भी प्रकाश डाला जाता है। इस पुस्तकमाला की पुस्तकें सुबोध और सरल भाषा-शैली में लिखी जाती हैं तथा इनमें दैनिक जीवन के उपाख्यानों और सादृश्यों को भी सम्मिलित किया जाता है। आरेख, रेखाचित्र व छायाचित्र पाठ्य-सामग्री को सुस्पष्ट करते हैं।

## लोकोपयोगी सामाजिक विज्ञान

इस पुस्तकमाला के अंतर्गत सामान्य पाठकों के लिए सामाजिक विज्ञान के लोकप्रिय विचार एवं अवधारणाओं पर आधारित पुस्तकें प्रकाशित की जाती है। उभरते हुए

ऐसे विविध विषय क्षेत्र जैसे स्त्री विमर्श, आदिवासी विमर्श, दलित विमर्श, संस्कृति विमर्श, शांति और संघर्ष विमर्श, विकास अर्थशास्त्र, सामाजिक संरचना आदि इस पुस्तकमाला के मुख्य विषय हैं। सामान्यत: ये विषय क्षेत्र अकादमिक विमर्शों तक ही सीमित रह जाते हैं और इसलिए यह अनुभव किया गया कि इन विचारों को सामान्य पाठकों के समक्ष गैर-अकादमिक तथा संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत किया जाए।

## आदान-प्रदान ( अंतर्भारतीय पुस्तकमाला )

यह विभिन्न क्षेत्रों के सृजनात्मक साहित्य के आदान-प्रदान द्वारा राष्ट्रीय एकता को बढ़ाने की अतुल क्षमता रखने वाली एक विशिष्ट पुस्तकमाला है। इसके अंतर्गत विभिन्न भाषाओं की सुप्रसिद्ध रचनाएं, जिनमें मुख्यतया उपन्यास व कहानियां शामिल हैं, अन्य भाषायी पाठकों को उपलब्ध कराई जाती हैं। चूंकि आदान-प्रदान में केवल समकालीन कृतियों को ही प्रकाशित किया जाता है, इसलिए हम भारतीय साहित्य की कालजयी कृतियों को एक अन्य पुस्तकमाला, भारतीय साहित्य निधि के अंतर्गत प्रकाशित करते हैं।

## भारतीय साहित्य पुस्तकमाला

इस पुस्तकमाला के अंतर्गत मूल भाषा में सुविख्यात रचनाकारों की कालजयी रचनाओं, जिनमें मुख्यतया उपन्यास, कहानियां, एकांकी व निबंध शामिल हैं, का प्रकाशन किया जाता है।

## भारतीय साहित्य निधि

आदान-प्रदान पुस्तकमाला में केवल समकालीन रचनाएं प्रकाशित की जाती हैं, इसलिए भारत की सभी भारतीय भाषाओं के क्लासिकल साहित्य का प्रकाशन इस पुस्तकमाला के अंतर्गत किया जाता है।

## विश्व साहित्य

स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद की अवधि में प्रकाशित, मूल रूप से विभिन्न भाषाओं में लिखित, चुनिंदा उपन्यासों को अब अंग्रेजी में अनूदित एवं प्रकाशित किया जा रहा है ताकि न केवल वे स्वदेश के अंग्रेजी पाठकों को उपलब्ध हों, बल्कि उन्हें अंतरराष्ट्रीय मंच और पाठक वर्ग भी मिले। इससे विदेशी भाषाओं में उनके अनुवाद की संभावनाएं भी बढ़ जाएंगी। चुनिंदा कहानियों के भाषावार संकलन भी अंग्रेजी में संकलित एवं प्रकाशित किए जा रहे हैं। इसके अलावा, एशियाई, अफ्रीकी और लैटिन अमेरिकी देशों की समकालीन रचनाओं के संकलन भी प्रकाशित करने का प्रस्ताव है।

## हिंदी नवजागरण के अग्रदूत

भारत के आधुनिक पुनर्जागरण की भावना के प्रसार में 19वीं सदी के उत्तरार्द्ध तथा 20वीं सदी के पूर्वार्द्ध के प्रमुख हिंदी गद्य लेखकों की ऐतिहासिक भूमिका सर्वविदित है, और उनकी प्रासंगिकता किसी भी विवाद से परे है। पाश्चात्य ज्ञान और विज्ञान की चुनौतियों का सामना करते हुए, आधुनिक हिंदी लेखकों ने हमारी प्राचीन परंपराओं के मूल्य को बरकरार रखा और हमें उपनिवेशवादी विचारधारा से मुक्ति दिलाने में महती भूमिका का निर्वाह किया। यह आज भी हमें प्रेरणा देता है। किंतु, दुर्भाग्यवश इस काल की रचनाएं आसानी से उपलब्ध नहीं हैं। यहां तक कि इन रचनाओं की जानकारी देने के लिए तैयार किए गए संग्रह न तो सही अवस्था में हैं, न ही सामान्य पाठकों के लिए उपयोगी। इस शून्य को भरने के लिए हिंदी पुनर्जागरण काल के हर प्रमुख लेखक के प्रतिनिधि रचना संकलन का इस पुस्तकमाला के तहत प्रकाशन किया जाता है।

## राष्ट्रीय जीवनचरित

इस पुस्तकमाला का उद्देश्य भारत के ऐसे पुरुषों और स्त्रियों के जीवनचरित प्रकाशित करना है जिन्होंने भारतीय समाज, संस्कृति, विज्ञान, अर्थव्यवस्था और राज्यतंत्र के साथ ही आधुनिक भारतीय चिंतन के विकास में असाधारण योगदान दिया है। इन पुस्तकों में संबद्ध व्यक्तियों के जीवन और काल का प्रामाणिक, तटस्थ, विस्तृत एवं विश्लेषणात्मक विवरण होता है।

## आत्म जीवनचरित

हाल ही में आरंभ की गई इस पुस्तकमाला का उद्देश्य उन पुरुषों और स्त्रियों की आत्मकथाओं को प्रकाशित करना है, जिन्होंने समाज, संस्कृति, विज्ञान, अर्थव्यवस्था और राजनीति क्षेत्र में आधुनिक चिंतन के विकास में अभूतपूर्व योगदान दिया है। इसके तहत नई पुस्तकों में शामिल हैं–किस पहि खोलऊं गठरी (कर्त्तार सिंह दुग्गल) तथा मेरे जीवन की कुछ यादें (जेड.ए. अहमद)।

## लोक-संस्कृति और साहित्य

प्रारंभ में, इस पुस्तकमाला का उद्देश्य एक क्षेत्र के पाठकों को देश के अन्य क्षेत्रों की उस लोक-संस्कृति और साहित्य से परिचित कराना था जिसने उस क्षेत्र के लोगों को अलग सांस्कृतिक पहचान दी है। इस पुस्तकमाला की पुस्तकों में संबद्ध क्षेत्र, वहां के लोग, मिथक, पौराणिक कथाएं, धर्म, रीति-रिवाज, परंपराएं, मेले, तीज-त्योहार, संगीत, नृत्य, नाटक, कला और शिल्प, लोक-साहित्य आदि का भी

विवरण दिया जाता था। अब यह निर्णय लिया गया है कि इस पुस्तकमाला के संकुचित स्वरूप में परिवर्तन कर लोक-साहित्य को और अधिक जीवंत रूप में प्रस्तुत किया जाए।

## सृजनात्मक शिक्षा

इस पुस्तकमाला का उद्देश्य नई शैक्षिक अवधारणाओं और शिक्षण सामग्री पर पुस्तकें प्रकाशित करना है, जिनका स्कूल-पूर्व और प्राथमिक स्तर की शिक्षा में सक्रियता से समावेश किया जा रहा है। शिक्षा के प्रति व्यावहारिक दृष्टिकोण अपनाने के लिए इन पुस्तकों का प्रकाशन अध्यापकों तथा शिक्षा के साथ जुड़े अन्य लोगों की जरूरतों को पूरा करता है।

## भारतीय डायस्पोरा अध्ययन

इस पुस्तकमाला के अंतर्गत दुनिया के भिन्न-भिन्न भागों में रह रहे भारतीय आप्रवासियों के विषय में तथा आप्रवासी समुदाय के कार्यों पर केंद्रित पुस्तकें होंगी। इसके अंतर्गत ज्ञान के विविध तंत्रों जैसे लेखन, साहित्य, समाज शास्त्र, संस्कृति, दर्शन आदि के ऊपर पड़ने वाले अंतरसांस्कृतिक प्रभाव, हस्तांतरण तथा निष्कासन, विस्थापन, आप्रवासन आदि के प्रभाव की महत्त्वपूर्ण विशेषताओं को बाहर लाने की मंशा है। चूंकि आप्रवासी विमर्श आज अध्ययन के एक महत्त्वपूर्ण क्षेत्र के रूप में उभर रहा है, अतः इस क्षेत्र में प्रकाशन की पहल नेशनल बुक ट्रस्ट का एक पथप्रदर्शक प्रयास है।

## एफ्रो-एशियाई देश

परवर्ती औपनिवेशिक विश्व में, एशिया तथा अफ्रीका के देश सांस्कृतिक, सामाजिक, राजनीतिक और आर्थिक शक्ति के रूप में उभरे तथा समान स्थितियों के कारण अध्ययन के एक महत्त्वपूर्ण क्षेत्र बन रहे हैं। इस पुस्तकमाला के अंतर्गत भू-राजनीतिक क्षेत्रों में विज्ञान और तकनीक, व्यापार, कृषि, आधारभूत संरचना, शिक्षा, स्वास्थ्य, राजनीतिक साहचर्य आदि क्षेत्रों में निरंतर विकास, वैश्वीकरण तथा अंतरनिर्भरता की समस्याओं और आशाओं पर केंद्रित पुस्तकों का प्रकाशन किया जाएगा।

## सतत शिक्षा

इसका उद्देश्य सतत शिक्षा कार्यक्रम के भागीदारों के लिए देश की सभी प्रमुख भाषाओं में पुस्तकों का प्रकाशन करना है। इस पुस्तकमाला में स्वतंत्रता संग्राम के गीतों के संकलन के साथ-साथ भारतीय संस्कृति, राज्यतंत्र, उद्योग, कृषि आदि से संबंधित पुस्तकें आती हैं। इसके अतिरिक्त, जीवनचरितों तथा महत्त्वपूर्ण भारतीय उपन्यासों के संक्षिप्त संस्करणों का भी लक्षित पाठकों के लिए प्रकाशन किया जाता है। दैनिक जीवन के लिए जानकारीपरक पुस्तकें भी इस पुस्तकमाला में शामिल हैं।

## एशिया-प्रशांत सहप्रकाशन कार्यक्रम

यह एशियाई बच्चों के लिए एशियाई लेखकों द्वारा पुस्तकें तैयार करने का यूनेस्को का एक अनोखा प्रयास है। कोरिया के बच्चे यदि श्रीलंका के बच्चों के साथ अपनी भावनाओं का आदान-प्रदान कर सकें तो यह कोई छोटी उपलब्धि नहीं है। और जब महाद्वीप के 20 देशों के बच्चों के लिए पुस्तकें तैयार करने के लिए भारत और पाकिस्तान के संपादक एक टीम के रूप में काम करते हैं तो इसे एक नई शुरुआत कहा जा सकता है। तेहरान से टोक्यो तक फैले संसार के अनेक देश रंग भरे शब्दों की सृष्टि करने में परस्पर सहयोग करते हैं जिन्हें पूरे विश्व के न सही, महाद्वीप के बच्चे अवश्य पढ़ना पसंद करेंगे। दिलों के बीच एक सेतु का काम करने तथा इस विशाल महाद्वीप के लिए साझी विरासत की सृष्टि करने की दिशा में ये पुस्तकें एक बड़ा कदम हैं तथा एशिया में ये सर्वोत्तम हैं।

## नेहरू बाल पुस्तकालय

'नेहरू बाल पुस्तकालय' पुस्तकमाला का उद्देश्य रोचक एवं सूचनाप्रद साहित्य के एक समृद्ध भंडार का विकास करना है जिसे बच्चे स्वेच्छा से पढ़ सकें। देश भर के बच्चों को उनकी मातृभाषा में विभिन्न विषयों पर समान पठन-सामग्री उपलब्ध कराके यह पुस्तकमाला राष्ट्रीय एकता को भी बढ़ावा देती है।

इस पुस्तकमाला की पुस्तकें चार आयु-वर्गों अर्थात स्कूल जाने की उम्र से छोटे बच्चों, 6 से 8 वर्ष, 9 से 11 वर्ष और 12 से 14 वर्ष के बच्चों की जरूरतें पूरी करती हैं। इन पुस्तकों की साज-सज्जा के लिए चित्र आदि बनाने का कार्य विशेष रूप से कराया जाता है और सभी पुस्तकों में रंगीन तथा/अथवा श्वेत-श्याम चित्र, रेखाचित्र एवं छायाचित्र होते हैं।

स्कूल जाने की उम्र से छोटे बच्चों की पुस्तकों में यदि कुछ शब्द दिए जाते हैं तो वे बहुरंगी तस्वीरों के सहायक मात्र होते हैं जो अपनी कहानी आप कहती हैं।

## नवसाक्षर साहित्यमाला

इस पुस्तकमाला के अंतर्गत प्रकाशित अधिकांश पुस्तकें स्थानीय लोगों की भागीदारी से आयोजित कार्यशालाओं में तैयार की जाती हैं। लेखकों/विशेषज्ञों को भी पुस्तक लेखन का कार्य सौंपा जाता है तथा पुस्तकों का रूपांतरण एवं संक्षेपण भी कराया जाता है।

पुस्तकों को नवसाक्षरों की आवश्यकताओं के अनुरूप बनाने के लिए इन पुस्तकों को उनकी सुपरिचित भाषा-शैली में लिखा जाता है और नवसाक्षरों द्वारा पढ़वाकर इन्हें अंतिम रूप दिया जाता है। इन पुस्तकों में व्यापक चित्रांकन भी होता है।

कहानियां, जीवनचरित, उपन्यासिकाएं, लोककथाएं, समसामयिक विषय और व्यवहारोपयोगी सूचनाप्रद पुस्तकें ऐसी शैली में प्रकाशित की जाती हैं जो नवसाक्षरों को अपने आप पुस्तकें पढ़ने के लिए प्रोत्साहित करें।

## विविध

अन्य महत्त्वपूर्ण पुस्तकें, जो उपर्युक्त पुस्तकमालाओं के अंतर्गत नहीं स्वीकार की जा सकतीं, विविध पुस्तकों के रूप में प्रकाशित की जाती हैं।

## स्वर्ण जयंती पुस्तकमाला

ट्रस्ट की स्थापना (1957) के पचास वर्ष पूर्ण होने पर वर्ष 2007 में इस पुस्तकमाला के अंतर्गत सभी भारतीय भाषाओं की चुनिंदा, विविध विधाओं की, रचनाओं का प्रकाशन किया गया। इस पुस्तकमाला के अंतर्गत अब तक 17 भाषाओं में 35 पुस्तकों का प्रकाशन हो चुका है। इन पुस्तकों में भारत की स्वाधीनता के बाद की रचनाओं का संकलन है। ये पुस्तकें कविता, कहानी और नाटक विधा की हैं। प्रत्येक पुस्तक का संकलन और संपादन उस खास भाषा और विधा के किसी महत्त्वपूर्ण लेखक द्वारा किया गया है। इस सूचीपत्र में इस पुस्तकमाला की केवल हिंदी, मैथिली, राजस्थानी और हिमाचली पुस्तकों को शामिल किया गया है।

## ब्रेल पुस्तकें

नेशनल बुक ट्रस्ट, इंडिया 'ऑल इंडिया कन्फेडरेशन ऑफ द ब्लाइंड, नई दिल्ली' के सहयोग से अब तक ब्रेल संस्करण की लगभग 200 पुस्तकें प्रकाशित कर चुका है। ये पुस्तकें हिंदी, अंग्रेजी, तमिल, गुजराती, कन्नड़, मलयालम तथा मराठी भाषाओं में ब्रेल संस्करण के रूप में हैं। ब्रेल में प्रकाशन के लिए चुनिंदा पुस्तकमालाओं से कुछ पुस्तकों का चयन किया गया है।

# भारत–देश और लोग

*राज्य संबंधी जानकारी*

**1. अंडमान और निकोबार द्वीप समूह**

*बहादुर राम टम्टा* पृ. 162 रु. 50.00

इस पुस्तक में लेखक ने अंडमान और निकोबार द्वीप समूहों में भारत के अंश को उजागर किया है, जो महानगरीय सभ्यता की चकाचौंध से दूर प्रकृति की गोद में बसी आदिवासी जनजातियों के सरल जीवन और जिजीविषा की अदम्य छटपटाहट से जुड़ा है।

ISBN 81-237-0485-2

**2. उत्तर प्रदेश**

*एस.एन. झा* अनु. : बनवारीलाल पृ. 176, रु. 70.00

प्रस्तुत पुस्तक उत्तर प्रदेश राज्य के भू-भागों व्यक्तियों, रीति-रिवाजों, संसाधनों, शिल्प, साहित्य आदि की व्यावहारिक जानकारी प्रदान करती है। ISBN 978-81-237-5364-5

**3. गोवा**

*जे. एफ. गोम्स* अनु. : चंद्रमौलि मणि पृ. 252, रु. 95.00

प्रस्तुत पुस्तक गोवा के भौतिक परिवेश, ऐतिहासिक पृष्ठभूमि, सामाजिक संरचना पर एक विहंगम दृष्टि है। साथ ही इसमें वहां की सांस्कृतिक विरासत, साहित्य, जनश्रुति के अन्य आयामों का भी विवरण है। ISBN 978-81-237-5584-7

**4. झारखंड**

*अनिल कुमार* पृ. 194, रु. 75.00

भारत के 28वें राज्य झारखंड के भौतिक परिदृश्य, ऐतिहासिक पृष्ठभूमि, प्रशासनिक गठन, संसाधन एवं आर्थिक स्वरूप, मानव संसाधन, समाज एवं संस्कृति, परिवहन एवं पर्यटन, संचार एवं सूचना प्रौद्योगिकी तथा विकास की संभावनाओं को प्रस्तुत पुस्तक में व्यक्त किया गया है। ISBN 978-81-237-5207-5

**5. बिहार का भूगोल**

*अनिल कुमार* पृ. 148 रु. 40.00

बिहार राज्य की भौगोलिक स्थिति, जलवायु, मृदा, प्राकृतिक वनस्पति, भूमि, जल, खनिज संसाधनों, उद्योग, परिवहन आदि के साथ साथ राज्य की समस्याओं और समृद्ध भविष्य की विस्तृत झांकी का लेखा जोखा। ISBN 81-237-1215-4

**6. भारत का प्राकृतिक भूविज्ञान**

*शंकर मोहन माथुर* अनु. : विजय सिंह पृ. 162 रु. 45.00

प्रस्तुत पुस्तक में उपमहाद्वीप के प्राकृतिक भूविज्ञान को घेरे हुए महासागरों व उनके द्वीपों के समस्त पहलुओं पर प्रकाश डाला गया है।

ISBN 81-237-2061-0

**7. हरियाणा**

*डी.सी. वर्मा, सुखबीर सिंह* अनु. : के.एस.सक्सेना पृ. 172 रु. 70.00

सांस्कृतिक संपदा से समृद्ध हरियाणा राज्य ने 1966 में अपने गठन से लेकर आज तक एक स्वतंत्र राज्य के रूप में कृषि और औद्योगिक क्षेत्र में तेजी से विकास किया है। एक विकासशील राज्य की झांकी प्रस्तुत करती पुस्तक।

ISBN 81-237-4428-5

**8. हरियाणा की दुविधा : समस्याएं और संभावनाएं**

*डी.आर चौधरी* पृ. 136 रु. 50.00

हरियाणा विरोधाभासों और अंतर्विरोधों की भूमि है। यह राजधानी दिल्ली से सटा हुआ भी है। यह पुस्तक हरियाणा की ऐसी ही कई दुविधाओं, अनिश्चितताओं को तर्क के साथ प्रस्तुत करती है। लेखक का मानना है कि इस राज्य का गठन ही अत्यधिक विषम और त्रुटिपूर्ण है। यहां के आर्थिक विकास को कतई नकारा नहीं जा सकता, लेकिन कला, संस्कृति, साहित्य में इसकी कतई पहचान नहीं है।

ISBN 978-81-237-4969-3

**9. हिमाचल प्रदेश**

*हरिकृष्ण मिट्टू* अनु. : नरेश 'नदीम' पृ. 100 रु. 35.00

'देवभूमि' कहे जाने वाले हिमाचल प्रदेश के इतिहास, सामाजिक एवं सांस्कृतिक जीवन तथा आर्थिक विकास के बहुआयामी पक्षों की जानकारी उपलब्ध कराती पुस्तक।

ISBN 81-237-1122-0

## *इतिहास/कला/संस्कृति*

**1. अरुणाचल का आदिकालीन इतिहास**

*एल.एन. चक्रवर्ती* अनु. : सच्चिदानन्द चतुर्वेदी पृ. 172 रु. 55.00

उत्तर में तिब्बत, दक्षिण में असम घाटी, पूर्व में बर्मा और तिब्बत तथा पश्चिम में भूटान और असम से घिरे अरुणाचल प्रदेश, जिसे नेफा के नाम से जाना जाता रहा है, के इतिहास की रोचक व रोमांचक प्रस्तुति।

ISBN 81-237-4367-X

**2. उत्तर भारत के मंदिर**

*कृष्णदेव* अनु. : ओमप्रकाश टंडन पृ. 60 रु. 35.00

उत्तर भारत के मंदिर अपनी विशेषताओं के उत्कृष्ट प्रतीक हैं। प्रस्तुत पुस्तक में गुप्त काल से लेकर 20वीं सदी के प्रारंभ में हुए विशिष्ट स्थापत्य शैली के प्रादुर्भाव तक को दर्शाया गया है। ISBN 81-237-4304-1

**3. दक्षिण भारत के मंदिर**

*के. आर. श्रीनिवासन* अनु. : उमेश दत्त दीक्षित पृ. 216 रु. 55.00

दक्षिण भारत में स्थापत्य कला के अद्वितीय उदाहरण, वहां के मंदिरों के इतिहास तथा उनकी वर्तमान स्थिति पर प्रामाणिक दस्तावेज। ISBN 81-237-1867-5

**4. प्राचीन भारतीय वेशभूषा**

*रोशन अल्काजी* अनु. : हमीदुल्ला पृ. 144 रु. 45.00

इस पुस्तक में पुरातत्वीय स्रोतों के आधार पर 321 ईसा पूर्व और 850 ई. के मध्य भारतीय वेशभूषा के क्रमिक विकास की जानकारी दी गई है। यह चित्रकारों, कला के विद्यार्थियों, फैशन डिजाइनरों तथा फिल्मों, टेलीविजन और रंगमंच के लिए वेशभूषा डिजाइन करने वालों के लिए एक सुलभ संदर्भ ग्रंथ है। ISBN 81-237-3754-8

**5. पारंपरिक भारतीय रंगमंच : अनंत धाराएं**

*कपिला वात्स्यायन* अनु. : बदीउज़्ज़मा पृ. 192 रु. 84.00

इस पुस्तक में भारतीय नाट्य कलाओं के कुछ रूपों का पथदर्शी अध्ययन है, जो परंपरागत संदर्भ में न 'लोक' और न ही 'शास्त्रीय' आन-बान के हैं, बल्कि दोनों के मिश्रित तत्वों की अभिव्यक्ति हैं। ISBN 81-237-1432-7

**6. बांग्ला रंगमंच**

*किरणमय राहा* अनु. : गुलशेर खान 'शानी' पृ. 152 रु. 26.00

प्रस्तुत पुस्तक में बांग्ला रंगमंच के प्रारंभ से लेकर आज तक, लगभग 150 वर्षों में हुए विकास क्रम का अध्ययन करते हुए बांग्ला रंगमंच की विषय-वस्तु और सापेक्षता दोनों का ही वर्तमान स्थितियों के अनुसार वर्णन किया गया है। ISBN 81-237-0294-9

**7. भारत की राष्ट्रीय संस्कृति**

*एस.आबिद हुसैन* अनु. : दुर्गाशंकर शुक्ल पृ. 174 रु. 40.00

पुस्तक में भारतीय इतिहास का काल-क्रमानुसार सर्वेक्षण प्रस्तुत करते हुए ऐसी बातों पर प्रकाश डाला गया है, जो इस तथ्य को उजागर करती हैं कि भारत में जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में विविधता होने के बावजूद आंतरिक तौर पर एकता निहित है।

ISBN 81-237-0708-8

**8. भारत की समकालीन कला–एक परिप्रेक्ष्य**

*प्राण नाथ मागो* अनु. : सौमित्र मोहन पृ. 236 रु. 400.00

प्रस्तुत पुस्तक में उस इतिहास को खोजने का प्रयास किया गया है जिसके फलस्वरूप हमारे देश की कला में समसामयिकता अथवा आधुनिकता की चेतना फलीभूत हुई। साथ ही 19वीं शताब्दी के मध्य से वर्तमान काल तक की विभिन्न प्रवृत्तियों व दिशाओं के विकास का संक्षेप में वर्णन किया गया है। ISBN 81-237-4617-2

**9. भारत में प्रदर्शन परंपरा**

*सुरेश अवस्थी* अनु. : इंदुजा अवस्थी पृ. 94 रु. 80.00

यह पुस्तक महाकाव्यों की प्रदर्शन परंपरा से लेकर नए समकालीन रंगमंच तक भारत की प्रदर्शन परंपरा के विविध पक्षों के माध्यम से देश के सामाजिक-सांस्कृतिक पक्ष को जानने का विकल्प प्रस्तुत करती है। ISBN 978-81-237-5518-2

**10. भारतीय चित्रकला**

*सी. शिवराममूर्ति* अनु. : रश्मिकला अग्रवाल पृ. 118 रु. 70.00

प्रस्तुत पुस्तक में प्रागैतिहासिक काल से लेकर आज तक की विभिन्न भारतीय चित्र शैलियों की प्रमुख विशेषताओं पर संक्षेप में प्रकाश डाला गया है।

ISBN 978-81-237-5347-8

**11. मंच आलोकन**

*जी.एन.दासगुप्ता* अनु. : अजय मलकानी पृ. 156 रु. 65.00

मंच प्रस्तुतियों के लिए आलोकन का एक महत्वपूर्ण स्थान है। प्रस्तुत पुस्तक में मंच दीपन कला और उसकी प्रक्रिया को संचालित करने वाले सिद्धांतों का विवेचन प्रस्तुत किया गया है। ISBN 81-237-3761-0

**12. हिमालय की यात्राएं : एक कलाकार की स्केच बुक**

*राम नाथ पसरीचा* पृ. 78 रु. 70.00

जाने-माने कलाकार द्वारा बनाए गए स्केचों तथा पेंटिंग से सजी कलाकार के ही शब्दों में व्यक्त उनके हिमालय भ्रमण का रोचक वर्णन। ISBN 978-81-237-5002-6

**13. वाद्य यंत्र**

*बी.चैतन्य देव* अनु. : अलका पाठक पृ. 122 रु. 40.00

यह पुस्तक वाद्य यंत्रों की संरचना के विकास और संगीत में उनकी उपयोगिता और गुणवत्ता का रोचक विवरण प्रस्तुत करती है। यहां उनका अध्ययन न केवल मिथकों, लोकगीतों और धर्म संदर्भ में बल्कि अंतर्सांस्कृतिक आंदोलनों और सामाजिक विकास के संदर्भ में भी किया गया है। ISBN 978-81-237-0652-9

*उद्योग/कृषि/जीव-जगत*

**1. आनंद पंछी निहारन का**

*विश्वमोहन तिवारी* पृ. 214 रु. 110.00

भारतीय पक्षियों के अध्ययन को विकसित करने के लिए इस पुस्तक में पक्षियों का बहुत सहज, सरल भाषा में वर्णन किया गया है। इनकी पहचान को सरल बनाने के लिए अंग्रेजी के अलावा लोकमानस में प्रचलित नामों का प्रयोग किया गया है। पुस्तक में दिए गए रंगीन चित्र व रेखांकन इस अध्ययन को रोचक बनाते हैं। ISBN 81-237-2534-5

**2. औद्योगिक विकास**

*एम.आर.कुलकर्णी* अनु. : भोलानाथ गोयल पृ. 376 रु. 70.00

भारत में औद्योगिक विकास के अध्ययन, उसकी समस्याओं और प्रगति की सरल एवं रोचक भाषा शैली में प्रस्तुति। ISBN 81-237-1202-2

**3. औषधीय पौधे**

*सुधांशु कुमार जैन* पृ. 200 रु. 55.00

प्रस्तुत पुस्तक में लेखक द्वारा लगभग सौ किस्म के औषधीय पौधों के बारे में जानकारी दी गई है। इनमें जड़ी-बूटियां, वनस्पति नामकरण, पौधों का संरक्षण तथा लुप्तप्रायः पौधे जैसे विषय शामिल हैं। ISBN 81-237-0847-5

**4. कीट**

*एम.एस.मणि* अनु. : नरेन्द्र सिंह चौहान पृ. 176 रु. 50.00

प्रारंभ से मानव के संगी रहे कीटों की अद्भुत दुनिया के बारे में जानकारी प्रस्तुत करती रोचक पुस्तक। ISBN 81-237-2294-X

**5. गन्ना : उत्पादन और उपयोग**

*अशोक कुमार श्रीवास्तव* शीघ्र प्रकाश्य

यह पुस्तक गन्ने के इतिहास, भारत और दुनिया के अन्य देशों में इस फसल की पैदावार, चीनी उद्योग में नए प्रयोग आदि के साथ-साथ गन्ने में ख्यातिप्राप्त अनुसंधान, कृषि दक्ष प्रणाली, बौद्धिक संपदा अधिकार, आदि विषयों को आम लोगों की भाषा में प्रस्तुत करती है।

**6. पालतू पशु**

*हरबंस सिंह* अनु. : प्रेमकांत भार्गव पृ. 154 रु. 60.00

प्रस्तुत पुस्तक में लेखक ने अद्यतन आंकड़ों तथा अन्य देशों की उन्नत प्रणाली के आधार पर देश में उपलब्ध पशुधन के अधिकाधिक उपयोग पर प्रकाश डाला है।

ISBN 81-237-0855-6

**7. फसल पीड़क कीट**

*एस.प्रधान* अनु. : हनुमान सिंह पंवार पृ. 200 रु. 52.00

इस पुस्तक में आम पाठक के लिए फसलों के प्रमुख कीटों तथा उनकी रोकथाम के विषय में आवश्यक जानकारी दी गई है।

ISBN 81-237-1502-1

**8. बागानी फसलें**

*आर. डी. शर्मा* अनु. : अनुराग शर्मा पृं. 302 रु. 100.00

प्रस्तुत पुस्तक बागानी फसलों के उद्भव, वानस्पतिकी, सुधार, पौध-रक्षा, शस्योत्तर प्रबंधन और उत्पादक विकास के बारे में विस्तृत जानकारी प्रदान करती है।

ISBN 978-81-237-5734-6

**9. भारत के दुर्लभ पौधे**

*सुधांशु कुमार जैन, रामलखन सिंह सिकरवार* पृ. 196 रु. 90.00

प्रस्तुत पुस्तक में ऐसे 122 दुर्लभ पौधों का वर्णन किया गया है, जो लुप्त हो जाने के कगार पर हैं। दुर्लभ पौधों की जानकारी ज्ञानवर्धक व रोचक होने के साथ-साथ उनके संरक्षण में भी सहायक है।

ISBN 81-237-4142-1

**10. भारत के संरक्षित वन क्षेत्र**

*महेन्द्र प्रताप सिंह* शीघ्र प्रकाश्य

प्रस्तुत पुस्तक भारत में संरक्षित वनों के इतिहास, इससे संबंधित कानून, देश के प्रमुख चिड़ियाघरों के साथ-साथ प्रत्येक राज्य में स्थित संरक्षित वन, उनकी भौगोलिक स्थिति, वहां पाए जाने वाले जानवर व वनस्पति की जानकारी देती है। इन वनों तक पहुंचने के मार्ग के साथ-साथ पारिस्थितिकी तंत्र, प्रदूषण और वन, जैव विविधता संरक्षण और राष्ट्रीय वन नीति की प्रामाणिक जानकारी भी इसमें प्रस्तुत की गई है।

**11. मछलियां**

*मैरी चैंडी* अनु. : नरेन्द्र सिंह चौहान . पृ. 186 रु. 80.00

इस पुस्तक में मछलियों की संरचना, अनुकूलन और विचित्र स्वभाव तथा रंग-ढंग का वणन किया गया है तथा इसके अतिरिक्त ताल-मत्स्यपालन सहित मात्स्यकी के विषय में भी जानकारी दी गई है।

ISBN 978-81-237-5066-8

**12. सामान्य भारतीय सांप**

*रोमुलस व्हिटेकर* अनु. : सुधीर सेन पृ. 168 रु. 55.00

यह पुस्तक भारत में सामान्य रूप से पाए जाने वाले सांपों की सरल-सुबोध निर्देशिका है, जो सांपों के बारे में अधिक जानने के लिए आम आदमी की रुचि जाग्रत करती है।

ISBN 81-237-1459-9

**13. हमारे परिचित पक्षी**
*सालिम अली, लाईक़ फ़तेह अली* अनु. : गंगा प्रसाद श्रीवास्तव
पृ. 112 रु. 35.00
पक्षी विज्ञान और पक्षियों की प्रजातियां; उनकी विशेषताओं के बारे में अंतर्राष्ट्रीय स्तर के पक्षी वैज्ञानिक द्वारा रोचक प्रस्तुति। ISBN 81-237-1174-3

*सूचनाप्रद*

**1. पंचायती राज**
*महीपाल* पृ. 162 रु. 50.00
प्रस्तुत पुस्तक में भारत में पंचायती राज व्यवस्था के इतिहास के साथ-साथ वर्तमान समय में पंचायतों के समक्ष जो अनेक कार्यात्मक, वित्तीय, प्रशासनिक और सामाजिक चुनौतियां हैं, उनका अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। ISBN 81-237-4293-2

**2. प्रतिदिन का भारतीय संसाधित आहार**
*के.टी. अच्चया* अनु. : वीरेन्द्र मुंशी पृ. 190 रु. 50.00
प्रस्तुत पुस्तक आधारभूत भोज्य पदार्थों जैसे कि चावल, गेहूं, दूध तथा वनस्पति तेल और अधिक परिष्कृत संसाधित आहारों की पोषणिक, रासायनिक और प्रौद्योगिकी गुणवत्ता को रेखांकित करती है। ISBN 81-237-3882-X

**3. भारत की नदियां**
*राधाकान्त भारती* पृ. 172 रु. 70.00
प्रस्तुत पुस्तक में भारत की प्रमुख नदियों से जुड़े अतीत, वर्तमान और भविष्य के सभी संभावित पहलुओं पर प्रकाश डाला गया है। ISBN 81-237-2364-4

**4. भारत में लोक प्रशासन**
*पद्मा रामचंद्रन* अनु. : नरेश 'नदीम' पृ. 242 रु. 80.00
प्रस्तुत पुस्तक में प्राचीनकाल से लेकर भारत में आज तक के लोक प्रशासन का इतिहास दर्शाया गया है तथा स्वाधीनता से पूर्व के भारतीय प्रशासन की प्रमुख विशेषताओं को संक्षेप में प्रस्तुत किया गया है। ISBN 81-237-4464-1

**5. भारत में प्रेस : एक सिंहावलोकन**
*जी. एस. भार्गव* अनु. : अनंग पाल सिंह पृ. 216 रु. 95.00
भारत में प्रेस की स्थिति और एक उद्योग के रूप में उसके विकास एवं महत्ता की व्याख्या करती एक महत्वपूर्ण पुस्तक। ISBN 978-81-237-5621-9

**6. भारत में मानवाधिकार**

*सुभाष शर्मा* पृ. 256 रु. 80.00

भारतीय संविधान में उल्लिखित मानवाधिकारों का विस्तार से वर्णन करती पुस्तक।

ISBN 978-81-237-5578-6

**7. भारतीय समाज में महिलाएं**

*नीरा देसाई, ऊषा टक्कर* अनु. : सुभी धुसिया पृ. 212 रु. 75.00

यह पुस्तक बदलते सामाजिक, आर्थिक, राजनीतिक और शैक्षिक परिदृश्य में भारत की महिलाओं और उनसे जुड़े सवालों का गंभीरता से आकलन करने का समर्थ प्रयास है।

ISBN 978-81-237-5694-3

**8. मसाले**

*जीवन सिंह प्रुथी* अनु. : मायाराम शर्मा पृ. 326 रु. 105.00

भारत विश्व का एक प्रमुख मसाला-उत्पादक और निर्यातक देश है। प्रस्तुत पुस्तक में 86 मसालों के नाम, वर्णन, उत्पादन का क्षेत्र, गुण, रासायनिक संघटन और उपयोग दिए गए हैं। ऐसे मसाले जो आम नहीं हैं, उनके यथासंभव चित्र भी दिए गए हैं। एक रोचक व उपयोगी पुस्तक।

ISBN 81-237-4729-2

**9. हमारा संविधान**

*सुभाष काश्यप* पृ. 352 रु. 90.00

संविधान की उत्पत्ति, कार्यप्रणाली और न्यायिक व्याख्याओं द्वारा विकसित संवैधानिक नियमों को विश्लेषित करती यह पुस्तक तथ्यपूर्ण, उद्देश्यपरक व अत्यंत रोचक है।

ISBN 81-237-1913-2

**10. हमारी न्यायपालिका**

*बालमुकुंद अग्रवाल* अनु. : भवानी दत्त पंड्या पृ. 186 रु. 50.00

भारत में न्याय व्यवस्था का इतिहास और देश की वर्तमान न्याय प्रक्रिया का सरल भाषा में विवरण।

ISBN 81-237-1680-X

**11. हमारी संसद**

*सुभाष काश्यप* पृ. 268 रु. 75.00

इस पुस्तक में डा. काश्यप ने संसद के विषय में सुविधाजनक और सरल, गैर-तकनीकी भाषा में आधारभूत तथ्य और प्रामाणिक जानकारी प्रस्तुत की है।

ISBN 81-237-0257-1

# तरुण भारती

**1. अविस्मरणीय नेहरू**

*पी.डी. टंडन* अनु. : दिनेश मिश्र पृ. 224 रु. 85.00

पंडित नेहरू के वर्षों तक करीबी रहे पत्रकार व लेखक द्वारा लिखे गए ऐसे संस्मरण, जिनसे देश के पहले प्रधानमंत्री के बहुआयामी व्यक्तित्व की झलक मिलती है।

ISBN 81-237-4456-0

**2. आजाद हिंद फौज की कहानी**

*एस. ए. अय्यर* अनु. : प्रेमचंद आर्य पृ. 98 रु. 25.00

आजाद हिंद फौज, जिसे लोग आई.एन.ए. के नाम से भी जानते हैं, की प्रामाणिक जानकारी प्रस्तुत करने वाली पुस्तक। ISBN 81-237-0256-4

**3. आजादी के मुकदमे**

*बालमुकुंद अग्रवाल* अनु. : विद्या निधि छाबड़ा पृ. 180 रु. 45.00

इस पुस्तक में स्वतंत्रता आंदोलन से जुड़े प्रमुख देशभक्तों पर 90 वर्षों की अवधि में चलाए गए मुकदमों की प्रामाणिक जानकारी दी गई है। ISBN 81-237-1433-5

**4. एथलेटिक स्वर्णपदक की ओर**

*एरिक प्रभाकर* अनु. : योगराज थानी, सविता गोविल पृ. 226 रु. 80.00

एथलेटिक प्रतियोगिताओं–दौड़, कूद और फेंकने की विभिन्न प्रतियोगिताओं में बेहतरीन प्रदर्शन के लिए प्रशिक्षण नियमावली। ISBN 81-237-4267-3

**5. काम की प्रशंसा में**

*स. आ. सप्रे* अनु. : रामचंद्र मिश्र पृ. 70 रु. 25.00

गीता के मुख्य उपदेश कर्मयोग की यथासंभव सरलतम रूप में व्याख्या। इस पुस्तक में काम की दार्शनिक, मनोवैज्ञानिक और समाज-शास्त्रीय महत्ता की अभिव्यक्ति है।

ISBN 81-237-2359-X

**6. किशोरावस्था : उलझाव-सुलझाव**

*नीरजा शर्मा* अनु. : रेनू चौहान पृ. 144 रु. 55.00

बालपन से युवावस्था में प्रवेश का समय बच्चों के साथ-साथ उनके अभिभावकों, शिक्षकों व शुभचिंतकों के लिए बेहद जटिल होता है। किशोरावस्था में बच्चे के शारीरिक व यौन बदलाव तो होते ही हैं, उनके बुद्धिमत्ता, भावनाओं, नैतिकता में भी परिवर्तन आते हैं। यह पुस्तक ऐसे ही सभी व्यावहारिक विषयों को बेहद सहज और सरल तरीके से प्रस्तुत करती है। ISBN 81-237-4636-9

**7. गजराज**

*रामेश बेदी* पृ. 104 रु. 40.00

जंगल का गौरव कहे जाने वाले हाथी के आचार-व्यवहार, विशेषताओं और जीवन शैली का वर्णन–प्रख्यात वन्य-प्राणी विशेषज्ञ रामेश बेदी के शब्दों में।

ISBN 81-237-1686-9

**8. ज़ाकिर साहब की कहानी**

*सैयदा खुर्शीद आलम* अनु. : निज़ामुद्दीन पृ. 82 रु. 25.00

डा. ज़ाकिर हुसैन की पुत्री द्वारा लिखित यह पुस्तक ज़ाकिर साहब के निजी एवं राजनैतिक जीवन पर प्रकाश डालती है।

ISBN 81-237-3386-0

**9. जंगल-जंगल, पर्वत-पर्वत**

*मनमोहन बावा* पृ. 156 रु.55.00

वरिष्ठ घुमंतू लेखक की यह पुस्तक निश्चित तौर पर आपको भी देशाटन कराएगी, ऐसा हमारा विश्वास है। जब मन में मंजिल को पाने की हसरत हो तो कोई भी लक्ष्य पाया जा सकता है।

ISBN 978-81-237-5587-8

**10. डाक-टिकटों में भारत दर्शन**

*अरविन्द कुमार सिंह* शीघ्र प्रकाश्य

यह पुस्तक भारतीय डाक-टिकटों के इतिहास, विविधता, विमोचन, फिलेटली, छपाई, डिजाइन आदि विषयों पर प्रकाश डालती है तथा सन् 2008 तक मुद्रित सभी टिकटों का विवरण विशेष अवसरों के उल्लेख के साथ करती है।

**11. नेगल**

*विलास मनोहर* अनु. : दि.वा. (बाल) ऊर्ध्वरेषे पृ. 138 रु. 50.00

एक अलग प्रकार के अनुभव के संसार का दर्शन कराती पुस्तक। बेसहारा जंगली जानवरों के बच्चों का अपने बच्चों की तरह लालन-पालन करने का मार्मिक वर्णन।

ISBN 81-237-2604-X

**12. पश्चिम यूरोप की चित्रकला**

*अशोक मित्र* अनु. : प्रयाग शुक्ल पृ. 124 रु. 35.00

युवाओं के लिए विशेष तौर पर तैयार की गई इस पुस्तक में पश्चिमी यूरोपीय कला का इतिहास बहुत सरल और रोचक ढंग से प्रस्तुत किया गया है।

ISBN 81-237-1345-2

**13. पर्यावरण पथ के पथिक**

*ममता पंड्या, मीना रघुनाथन* (संपा.) अनु. : अरविन्द गुप्ता पृ. 120 रु. 55.00

वन्य प्राणी और पर्यावरण के क्षेत्र में काम करने वाले पंद्रह अनुभवी विशेषज्ञों के लेखों का संकलन। आम से लेकर पर्यावरण से जुड़े पाठक–सबको यह पुस्तक समान रूप से रुचिकर लगेगी।

ISBN 978-81-237-5532-8

**14. भारत में पत्रकारिता**

*आलोक मेहता* पृ. 286 रु. 105.00

पत्रकारिता इन दिनों आम लोगों के लिए जिज्ञासा का व्यवसाय बनता जा रहा है। कई युवा इसकी चकाचौंध से प्रभावित हो कर इस व्यवसाय को अपनाने के लिए तत्पर होते हैं, लेकिन वे लोकतंत्र के इस चौथे स्तंभ की चुनौतियों से अनभिज्ञ रहते हैं। प्रख्यात पत्रकार द्वारा लिखी गई यह पुस्तक पत्रकारिता के अतीत, वर्तमान और भविष्य पर प्रकाश डालती है।

ISBN 81-237-4720-9

**15. भारतीय समाज**

*श्यामाचरण दुबे* अनु. : वंदना मिश्र पृ. 132 रु. 40.00

यह पुस्तक भारतीय समाज का एक प्रामाणिक दस्तावेज है। इस पुस्तक में विभिन्न स्रोतों द्वारा भारतीय समाज के भूत और भविष्य को निकट से देखने का प्रयास किया गया है।

ISBN 81-237-3516-2

**16. भारतीय डाक : सदियों का सफरनामा**

*अरविंद कुमार सिंह* पृ. 406 रु. 125.00

भारत में डाक प्रणाली के 150 वर्ष के अवसर पर तैयार यह पुस्तक देश की डाक प्रणाली के प्रत्येक पहलू की विवेचना प्रस्तुत करती है। संदेश व संवाद प्रेषण के साथ-साथ, डाक विभाग की बचत संस्थान, सशस्त्र बलों की सहयोगी जैसी महत्वपूर्ण भूमिका भी है। यह पुस्तक संचार क्रांति के कारण डाक विभाग के सामने आने वाली चुनौतियों की ओर भी ध्यान आकृष्ट करती है।

ISBN 81-237-4794-9

**17. युवाओं के लिए बुद्ध**

*एस. भट्टाचार्य* अनु. : मधुकर उपाध्याय पृ. 54 रु. 20.00

युवा वर्ग के लिए बुद्ध द्वारा स्वयं अपने बारे में कही गई बातों के आधार पर लिखी गई रोचक पुस्तक।

ISBN 81-237-2544-2

**18. लोकतंत्र**

*डेविड बीथम, केविन बॉयले* अनु. : देसराज गोयल पृ. 108 रु. 35.00

विश्व में लोकतंत्र को परिभाषित करने वाले 80 अत्यधिक प्रभावी प्रश्नों के उत्तर देने वाली इस पुस्तक का प्रकाशन यूनेस्को पब्लिशिंग के सहयोग से हुआ है। इसकी भूमिका जाने-माने पत्रकार निखिल चक्रवर्ती ने लिखी है तथा कार्टून आर. के. लक्ष्मण के हैं।

ISBN 81-237-1772-5

**19. वैज्ञानिक वृत्ति और सत्य की खोज**

*राजेन्द्र लाल बिहारी* अनु. : विजय कुमार श्रीवास्तव पृ. 60 रु. 25.00

वैज्ञानिक वृत्ति के उद्देश्य को स्पष्ट करती एक महत्वपूर्ण पुस्तक।

ISBN 81-237-2681-3

**20. शब्द चित्र और श्रद्धांजलियां : गांधीजी**

*यू. एस. मोहन राव* (संपा.) अनु. : रामेश्वर मिश्र 'पंकज' पृ. 124 रु. 35.00

इस पुस्तक में गांधीजी द्वारा लिखित उन व्यक्तियों के रेखाचित्र और श्रद्धांजलियां संकलित हैं, जिनके बारे में उनके मन में स्नेह भाव था। इन श्रेष्ठ नर-नारियों से गांधीजी का संपर्क व्यक्तिगत अथवा पत्राचार के माध्यम से था।

ISBN 81-237-0760-6

**21. शेरों और हाथियों के बीच**

*रामेश बेदी* अनु. : बृजमोहन गुप्त पृ. 92 रु. 45.00

जंगल में शेर और हाथी ऐसे जानवर हैं जो बलशाली व चतुर होते हैं। इस पुस्तक में इन दोनों जानवरों की जीवन शैली, उनके आपस में तथा इंसान के साथ खट्टे-मीठे रिश्तों को बारीकी से चित्रित किया गया है।

ISBN 81-237-3516-2

**22. शिला आरोहण**

*मनोहर पुरी* पृ. 150 रु. 50.00

पर्वतारोहण का दूसरा सोपान कहलाने वाले 'रॉक क्लाईमिंग' या शिला आरोहण पर हिंदी में पहली पुस्तक। साधारण पत्थरों और चट्टानों पर चढ़ाई के रोमांचक व जोखिम भरे खेल के तकनीकी व व्यावहारिक पहलुओं पर प्रामाणिक पुस्तक।

ISBN 81-237-4250-9

**23. स्वैच्छिक कार्य और गांधीवादी दृष्टि**

*डी. के. ओझा* अनु. : नेमिशरण मित्तल पृ. 70 रु. 21.00

प्रामाणिक तथ्यों पर आधारित यह पुस्तक गांधीवादी दर्शन और उससे प्रभावित तीन स्वैच्छिक आंदोलनों के बारे में प्रकाश डालती है।

ISBN 81-237-1176-X

**24. सिकुड़ता हुआ ब्रह्मांड**

*तपन भट्टाचार्य* अनु. : विजय कुमार श्रीवास्तव पृ. 134 रु. 45.00

आज संचार के क्षेत्र में कंप्यूटर, आई.टी. और इंटरनेट की गूंज है। सूचना प्रौद्योगिकी की इसी महत्वपूर्ण तकनीक के कारण सिकुड़ते जा रहे ब्रह्मांड की जानकारी।

ISBN 81-237-3862-5

**25. सूचना प्रौद्योगिकी के दौर में करियर**

*विनीता सिंघल* पृ. 144 रु. 55.00

बारहवीं कक्षा के बाद छात्र-छात्राओं के समक्ष सही करियर का चुनाव एक समस्या या कहें कि चुनौती होती है जिसका समाधान इस पुस्तक में किया गया है। करियर के विभिन्न विकल्पों की जानकारी उपलब्ध करानेवाली एक उपयोगी पुस्तक।

ISBN -978-81-237-5373-7

**26. हमारा पर्यावरण**

*लाईक़ फ़तेहअली* अनु. : अमन नम्र पृ. 134 रु. 55.00

पर्यावरण को बहुत-सा नुकसान तो अनजाने में हो जाता है। इस पुस्तक में भारत के पहाड़ों, जंगलों, नदियों, समुद्र, गांवों और शहरों के पर्यावरण पर विस्तार से प्रकाश डाला गया है। साथ ही लोगों को चेताया गया है कि उनकी छोटी-छोटी गतिविधियां किस तरह पर्यावरण की अपूरणीय क्षति कर देती हैं।

ISBN-81-237-4654-7

# लोकोपयोगी विज्ञान

## *आयुर्विज्ञान*

**1. आधुनिक निदानात्मक उपचार पद्धतियां**

*अनिल अग्रवाल* अनु.: प्रवीण शर्मा पृ. 250 रु.100.00

आधुनिक प्रौद्योगिकी के कारण रोग के निदान और उपचार क्षेत्र में आई क्रांति का विश्लेषण करती एक महत्वपूर्ण पुस्तक।

ISBN -978-81-237-5638-7

**2. आयुर्वेद : विभिन्न पहलू**

*शरदिनी डहाणूकर, उर्मिला थत्ते* अनु. : लक्ष्मीनारायण गर्ग पृ. 130 रु. 40.00

आयुर्वेद के रहस्यों को आम पाठकों के समक्ष रखने वाली महत्वपूर्ण पुस्तक।

ISBN 978-81-237-2852-0

**3. एड्स की चुनौती**

*खुर्शीद एम. पावरी* अनु. : विजय कुमार श्रीवास्तव पृ. 148 रु. 45.00

पूरे विश्व पर अभूतपूर्व खतरे का रूप ले रहे एड्स के विषय में सरल भाषा में आम पाठकों के लिए वैज्ञानिक तथा प्रामाणिक जानकारी प्रदान करती पुस्तक।

ISBN 81-237-2350-4

**4. कुछ सामान्य रोग**

*अनिल अग्रवाल* अनु. : चन्द्रभान शर्मा पृ. 80 रु. 35.00

यह पुस्तक हमें शरीर की बीमारियों से न केवल परिचित कराती है अपितु उन बीमारियों के निदान की पर्याप्त जानकारी भी देती है। पुस्तक रोचक व सरल भाषा में लिखी गई है।

ISBN-978-81-237-1344-1

**5. कैंसर**

*शशांक मोहन बोस* पृ. 94 रु. 55.00

कैंसर के बारे में पूरी जानकारी देती महत्वपूर्ण पुस्तक। एक संग्रहणीय प्रकाशन।

ISBN 978-81-237-5594-6

**6. जलने से बचाव**

*कल्पना सूद लाल* अनु. : पंकज चतुर्वेदी पृ. 76 रु. 50.00

आग लगने से बचने के प्रयास करना इसके इलाज से कहीं बेहतर होता है। एक चिकित्सक द्वारा लिखी गई यह पुस्तक आग की घटनाओं से बचाव व सामान्य उपचार की जानकारी देती है।

ISBN 978-81-237-4925-9

**7. त्वचा और बाल**

*जे.एस. पसरीचा, रामजी गुप्ता* अनु. : विनोद विप्लव पृ. 194 रु. 75.00

त्वचा और बालों संबंधी सभी रोगों पर विज्ञान सम्मत जानकारी देती सूचना-प्रधान पुस्तक।

ISBN 978-81-237-5103-X

8.. दमा

*एम. पी. एस. मेनन* अनु. : चन्द्रभान शर्मा पृ. 50 रु. 25.00

यह छोटी-सी पुस्तक दमा के रोगियों को दमा से संबंधित अनेक प्रश्नों के उत्तर उपलब्ध कराती है। प्रख्यात विशेषज्ञ द्वारा लिखित इस पुस्तक में सामान्य पाठकों के लिए इस दुरूह रोग के बारे में आधुनिकतम जानकारी अत्यंत स्पष्ट ढंग से दी गई है।

ISBN 81-237-0746-0

**9. मधुमेह के साथ बेहतर जीवन जीना सीखिए**

*एम.एम.एस.आहूजा* अनु. : बीर सिंह पृ. 118 रु. 40.00

मधुमेह होने के कारण, उसके विरुद्ध लड़ाई और उससे बचाव--इन सब मुद्दों पर प्रामाणिक जानकारी इस पुस्तक में दी गई है। ISBN-978-81-237-3143-8

**10. मनोरोग**

*मनजीत सिंह भाटिया* पृ. 186 रु. 80.00

मनोरोग जैसे गूढ़ विषय पर अत्यंत सरल, सहज एवं जानकारीपूर्ण पुस्तक।

ISBN 81-237-4373-4

**11. मानव मशीन**

*आर.एल. बिजलानी* अनु. : शमशेर सिंह पृ. 158 रु. 60.00

मानव शरीर की जटिल रचना की आम आदमी को पूर्ण जानकारी देने वाली महत्वपूर्ण पुस्तक। ISBN 81-237-4407-2

**12. मिर्गी**

*एम. सी. माहेश्वरी* अनु. : अपूर्व पौराणिक पृ. 80 रु. 30.00

मिर्गी के विषय में फैली भ्रांतियों, उसके सही निदान और इलाज के विषय में जानकारी देती पुस्तक। ISBN 81-237-2725-9

**13. वृद्धावस्था**

*कल्लूरी सुब्बा राव* अनु. : विनीता सिंघल पृ. 62.00 रु. 21.00

बूढ़े होने की प्रक्रिया शारीरिक, मनोवैज्ञानिक और सामाजिक कारणों की जटिल क्रियाओं के कारण होती है। इन्हीं क्रियाओं के विषय में आम पाठकों और विशेषज्ञों के लिए समान रूप से रोचक पुस्तक। ISBN 81-237-2126-9

**14. स्व-परिचर्या स्त्रियों के लिए**

*पारुल आर शेठ* अनु. : विनीता सिंघल पृ. 140.00 रु. 50.00

शरीर और इसके विभिन्न अंगों एवं तंत्रों के विषय में जानकारी, वे कैसे काम करते हैं तथा स्त्रियों द्वारा इनकी बाह्य और आंतरिक रूप से देखभाल के संबंध में इस पुस्तक में विस्तृत चर्चा की गई है। ISBN 978-81-237-5197-9

**15. हम और हमारा आहार**

*कोगंद्र तम्मु अच्चया* अनु. : कुलवंत सिंह कोछड़ पृ. 94.00 रु. 30.00

भोजन के विषय में आवश्यक पहलुओं पर एक जानकारी प्रधान पुस्तक। इसमें संतुलित आहार, विशिष्ट-आहार, पाचन-तंत्र आदि की विस्तृत जानकारी दी गई है। -

ISBN 81-237-1568-4

**16. हम और हमारा स्वास्थ्य**

*वी.एन. भावे, एन. एस. देवधर, एस. वी. भावे* पृ. 444 रु. 96.00

स्वास्थ्य और रोग की सामान्य संकल्पना से प्रारंभ हुई इस पुस्तक में शरीर की संरचना व कार्य, रोग की प्रकृति और कारण, संक्रामक रोग, पोषण के महत्व सरीखी ऐसी सामग्री है जो चिकित्सकों, नर्सों और आम आदमी सभी के लिए उपयोगी होगी।

ISBN 81-237-0014-8

**17. हृदय रोग और जनसाधारण**

*एस. पद्मावती* अनु. : विनीता सिंघल पृ. 66 रु. 25.00

इस छोटी-सी पुस्तक में हृदय रोग से संबंधित सभी पक्षों की जानकारी दी गई है। आम पाठक के लिए एक उपयोगी प्रकाशन।

ISBN 81-237-2102-1

*तकनीकी विषय*

**18. आधुनिक आनुवंशिकी**

*जगजीत सिंह* अनु. : विष्णु गोपाल वैद्य पृ. 200 रु. 55.00

यह पुस्तक विषाणुओं, जीवाणुओं, पौधों, पशुओं और मनुष्यों की आनुवंशिकी की जटिल क्रियाविधि का परिचय देती है। पुस्तक का विषय चाहे कठिन है, लेकिन इसका महत्व उतना ही अधिक है।

ISBN 81-237-3496-4

**19. ऊर्जा**

*एस. के. बख्शी* अनु. : ध्रुव देव शर्मा पृ. 90 रु. 40.00

इस पुस्तक में ऊर्जा के विभिन्न स्रोतों के विषय में प्रामाणिक जानकारी प्रदान की गई है। ऊर्जा के महत्वपूर्ण विकल्पों पर भी गहन चर्चा की गई है।

ISBN 81-237-2205-2

**20. कृष्ण विवर**

*जयंत नार्लीकर* अनु. : प्रदीप कुमार मुखर्जी पृ. 66 रु. 40.00

इस तकनीकी विषय को आम पाठकों के लिए अत्यंत सरल भाषा-शैली में प्रस्तुत किया गया है।

ISBN 978-81-237-4931-0

**21. क्वांटम जगत का रहस्य**

*रजत चंदा* अनु. : प्रदीप कुमार मुखर्जी पृ. 114 रु. 45.00

विकिरण सिद्धांत की कल्पना का सुलझाने के लिए क्वांटम परिकल्पना को लागू किया गया। इसने पदार्थों की प्रकृति के संबंध में हमारी समझ को बदलकर रख दिया और ऐसे उपयोगों को जन्म दिया जो हमारे जीने और काम करने के तरीकों में परिवर्तन ला रहे हैं।

ISBN 81-237-4200-2

**22. चाय की प्याली में पहेली**

*पार्थ घोष, दीपांकर होम* अनु. : अरविन्द गुप्ता पृ. 106 रु. 35.00

रोजमर्रा के जीवन की घटनाओं को जानने की जिज्ञासा प्रायः सभी के मन में होती है। वैज्ञानिक सिद्धांत लिए हुए यह पुस्तक आसपास की घटनाओं पर आधारित पहेलियों की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करती है।

ISBN 978-81-237-1343-6

**23. जल : जीवन का आधार**

*कृष्ण कुमार मिश्र* पृ. 106 रु. 35.00

पानी के कारण ही पृथ्वी पर जीवन अस्तित्व में आया। इसी पानी के विभिन्न पक्षों पर वैज्ञानिक जानकारी देती पुस्तक।

ISBN 81-237-3583-9

**24. तंतु प्रकाशिकी**

*जी.के. भिड़े* अनु. : विभोर सिंह पृ. 82 रु. 50.00

तंतु प्रकाशिकी जैसे महत्वपूर्ण, कठिन विषय के विभिन्न आयामों पर प्रकाश डालती एक सूचना-प्रधान पुस्तक। विषय नया, किंतु समझ में आने वाला।

ISBN 81-237-4442-0

**25. दूरसंचार कथा**

*मोहन सुंदर राजन* अनु. : लक्ष्मीनारायण गर्ग पृ. 226 रु. 55.00

यह पुस्तक टेलीफोन प्रणाली से उपग्रह संचार सेवा तक की आरंभिक और नवीनतम जानकारी बड़ी सरल भाषा में देती है। पाठकों की जानकारी के लिए पुस्तक बहुत ही रोचक व महत्वपूर्ण है।

ISBN 81-237-1274-X

**26. दैनिक जीवन में गणित**

*आर. एम. भागवत* अनु. : प्रदीप कुमार मुखर्जी पृ. 74 रु. 35.00

गणित की अनेक गुत्थियां सुलझाती आम पाठक को संबोधित पुस्तक।

ISBN 81-237-2552-3

**27. नये युग के रासायनिक तत्व**

*डी. वी. जहागीरदार* अनु. : सतीश चन्द्र सक्सेना पृ. 78 रु. 35.00

इस पुस्तक में वायुमंडल और भूपर्पटी में पाए जाने वाले तत्वों की जानकारी दी गई है। आम पाठक और विषय विशेषज्ञों के लिए एक सूचना-प्रधान प्रकाशन।

ISBN 81-237-1711-3

**28. नैनो : अगली क्रांति की ओर**

*मोहन सुंदर राजन* अनु. : आर.एस. यादव पृ. 180 रु. 85.00

हमारे दैनिक जीवन में नैनो तकनीकी भविष्य की नई क्रांति के रूप में उभर कर आ रही है। इलेक्ट्रॉनिक्स, जीव विज्ञान, भौतिक शास्त्र, पदार्थ विज्ञान और अभियांत्रिकी के क्षेत्र में आश्चर्यचकित कर देने वाले अनुप्रयोग हमारे सामने हैं। पुस्तक में इस नई क्रांतिकारी तकनीकी की मूलभूत जानकारी, इसके विकास की पृष्ठभूमि और भारत सहित विश्व के वैज्ञानिकों की अगुआई में चल रहे शोधकार्यों पर विस्तार से चर्चा की गई है।

ISBN 978-81-237-5309-6

**29. पवन ऊर्जा**

*सुनील बी. आठवले* अनु. : विजय सिंह पृ. 70 रु. 35.00

ऊर्जा के परंपरागत स्रोतों के जरूरत से ज्यादा उपयोग के कारण उत्पन्न ऊर्जा संकट से निबटने के लिए एक विकल्प है, पवन ऊर्जा। पवन ऊर्जा के विभिन्न पक्षों पर तथ्यपूर्ण जानकारी इस पुस्तक में सहज-सरल भाषा-शैली में दी गई है।

ISBN 81-237-1675-3

**30. पुस्तकालय सामग्री और कला-वस्तुओं का परिरक्षण**

*ओ. पी. अग्रवाल* अनु. : राजेन्द्र प्रसाद तिवारी पृ. 102 रु. 40.00

पुस्तकालय सामग्री और कला-वस्तुएं किसी भी राष्ट्र की धरोहर होती हैं। इन्हीं के परिरक्षण के संबंध में प्रामाणिक जानकारी देती पुस्तक।

ISBN 81-237-2545-0

**31. प्लास्टिक**

*चिन्तन* अनु. : धर्मेन्द्र कुमार पृ. 82 रु. 45.00

यह पुस्तक प्लास्टिक के कारण पर्यावरण, मानव स्वास्थ्य, अर्थव्यवस्था पर पड़ने वाले कुप्रभावों और भविष्य में मानव जाति के लाभ के लिए प्लास्टिक पर हमारी निर्भरता कम करने के प्रयासों के विषय में बताती है।

ISBN 978-81-237-5468-0

**32. बीता हुआ भविष्य**

*बाल फोंडके* (संपा.) पृ. 248 रु. 56.00

संपादक बाल फोंडके द्वारा संकलित विभिन्न भारतीय भाषाओं की चुनिंदा विज्ञान कथाओं की मूल विषय-वस्तु प्रमुखतया मानव-केंद्रित है, जो वैज्ञानिक प्रगति तथा मानवीय संवेदनाओं अथवा सामाजिक सिद्धांतों के पारस्परिक प्रभाव को दर्शाती है।

ISBN 81-237-0952-8

**33. भारत के संकटग्रस्त वन्य प्राणी**

*एम. एस. नायर* अनु. : हरिचरण अग्रवाल पृ. 94 रु. 26.00

प्रस्तुत पुस्तक जनसाधारण में दुर्लभ और संकटग्रस्त वन्य प्राणियों के प्रति जागरूकता बढ़ाने तथा इनके संरक्षण की आवश्यकता को ध्यान में रखकर लोकप्रिय शैली में लिखी गई है।

ISBN 81-237-1290-1

**34. भूकंप**

*अशोक कुमार राव हेम्माडी* पृ. 98 रु. 50.00

यह पुस्तक भूकंप के कारणों, उसकी छान-बीन कैसे की जाती है, यंत्रों के सैद्धांतिक आधार, सावधानियों और आर्थिक उपलब्धियों के संबंध में भूवैज्ञानिकों की अवधारणा को प्रस्तुत करती है।

ISBN 81-237-4179-0

**35. मादक औषधियां**

*अनिल अग्रवाल* अनु. : चन्द्रशेखर श्रीवास्तव पृ. 172 रु. 65.00

वर्तमान युग में नशीली दवाओं की तस्करी और उनके दुरुपयोग ने विकराल रूप धारण कर लिया है। मादक औषधियों के विभिन्न पहलुओं पर एक महत्वपूर्ण प्रकाशन।

ISBN 81-237-1719-9

**36. मानव की कहानी**

*बिमान बसु* अनु. : शमशेर सिंह पृ. 80 रु. 35.00

मानव के विकास की प्रामाणिक वैज्ञानिक जानकारी को संजोए यह पुस्तक उबाऊ न होकर अत्यंत पठनीय बन पड़ी है। विषय को समझने में कहीं कोई कठिनाई नहीं होती।

ISBN 81-237-3130-2

**37. यंत्रमानव और यंत्रमानवविज्ञान**

*एम.आर. चिदम्बरा* अनु. : वासुदेव प्रसाद पृ. 68 रु. 25.00

जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में रोबोट के उपयोग की जानकारी देती पुस्तक। विषय कठिन है, किंतु इसे सरल, सुबोध ढंग से आम पाठकों के लिए लिखा गया है।

ISBN 81-237-2695-3

**38. विमानन की असाधारण कहानी**

*आर.के. मूर्ति* अनु. : जय प्रकाश शर्मा पृ. 108 रु. 50.00

मानव द्वारा आसमान में उड़ने की कल्पना को साकार करती वैमानिकी की रोचक कहानी।

ISBN 978-81-237-5140-5

**39. समुद्र के भीतर मानव**

*बी.एफ. छापगर* अनु. : सुषमा श्रीवास्तव पृ. 178 रु. 75.00

समुद्र के भीतर के संसार की विस्तृत जानकारी। गोताखोरी के विभिन्न तरीकों पर खुलकर चर्चा की गई है। समुद्र जीवन में रुचि लेने वालों के लिए एक उपयोगी प्रकाशन।

ISBN 978-81-237-5521-2

**40. समुद्र विज्ञान**

*ए.एन.पी. उमरकुट्टी* अनु. : डी. पी. पांडे पृ. 132 रु. 50.00

अज्ञात, रहस्यमयी तथा भयावह समुद्र से साक्षात्कार की रोचक कहानी प्रस्तुत करती इस पुस्तक में समुद्र से उठाए जा सकने वाले लाभ तथा देश की समृद्धि में उनके योगदान को भी दर्शाया गया है।

ISBN 81-237-0671-5

**41. सुंदर सलोने भारतीय खिलौने**

*सुदर्शन खन्ना* अनु. : अरविन्द गुप्ता पृ. 126 रु. 50.00

इस पुस्तक में 101 ऐसे खिलौने बनाने का विवरण है, जो हमारे देश के विभिन्न अंचलों के बच्चे बगैर किसी खर्च के बनाते हैं। बच्चों में स्वयं सृजन करने का आत्मविश्वास पैदा करने में सहायक यह पुस्तक बच्चों और बड़ों दोनों के लिए है।

ISBN 978-81-237-3125-4

**42. हमारे जल साधन**

*राम* अनु. : अतुल पृ. 106 रु. 9.50

भारत के जल साधनों का मुख्य स्रोत वर्षा है, किंतु इसके असमान वितरण के कारण जल के नियंत्रण, एकत्रीकरण तथा स्थानांतरण के लिए विशाल परियोजनाओं की आवश्यकता उत्पन्न होती है। एक सूचना-प्रधान पुस्तक।

**43. हवा और पानी में जहर!**

*एन. मणिवासकम* अनु. : सरिता भल्ला पृ. 106 रु. 45.00

पर्यावरण का असंतुलन मानव के लिए विनाशकारी होता जा रहा है। हवा, पानी और मिट्टी को प्रदूषकों से मुक्त रखने के महत्व को दर्शाती महत्वपूर्ण पुस्तक।

ISBN 81-237-2346-6

# लोकोपयोगी सामाजिक विज्ञान

## 1. अस्मिता की अग्नि-परीक्षा

*मीनाक्षी स्वामी* पृ. 160 रु. 55.00

यह पुस्तक बलात्कारी के मनोविज्ञान, परिवार, पुलिस, पड़ोस और कानून की उलझनों में फंसी औरत की मानसिक स्थिति का आकलन प्रस्तुत करती है। कई प्रकरणों के माध्यम से इसमें यह भी बताया गया है कि किस तरह कानून की पेचीदगियों का फायदा उठाकर बलात्कारी निर्लज्जता से पीड़िता को ही कटघरे में खड़ा करता रहता है।

ISBN 978-81-237-5292-1

## 2. इंकलाब 1857

*पी.सी. जोशी* (संपा.) अनु. : हीरालाल कर्नावट पृ. 332 रु. 105.00

भारत की आजादी की पहली लड़ाई के नाम से मशहूर 1857 के विद्रोह को आधुनिक भारत के राजनीतिक इतिहास का महत्वपूर्ण पड़ाव कहा जाता है। यह पुस्तक 1857 के विद्रोह की परिस्थितियों, उस समय के राज, समाज और विश्व की घटनाओं, विद्रोह का राष्ट्रीय साहित्य पर प्रभाव, लोकगाथाओं में विद्रोह के वीर, जैसे कई विषयों पर प्रकाश डालती हैं।

ISBN 978-81-237-5270-9

## 3. कालापानी : दंडी बस्ती का इतिहास

*प्रमोद कुमार* पृ. 110 रु. 50.00

कालापानी का सेलूलर जेल भारतीय स्वतंत्रता संग्राम के सेनानियों पर हुए बर्बर अत्याचारों का ऐसा अध्याय रहा है, जो तत्कालीन अंग्रेज सरकार की सामंतवादी सोच को उजागर करता है। यह एकांत जेल जिस सिद्धांत पर बनाई गई थी, उसका खुलासा करती यह पुस्तक जेल की यातनाओं की भयावहता का प्रामाणिक दस्तावेज है।

ISBN 978-81-237-4807-4

## 4. खिलाफत आंदोलन

*काजी मुहम्मद अदील अब्बासी* अनु. : नूर नबी अब्बासी पृ. 212 रु. 70.00

पहले विश्व युद्ध के बाद तुर्की में स्थित खिलाफत संस्था में ब्रितानी सरकार द्वारा की गई दखलंदाजी के खिलाफ भारत में जो आंदोलन खड़ा हुआ, वह आनेवाले सालों में अपने हक की लड़ाई लड़ने वालों के लिए मिसाल बन गया। यह पुस्तक विश्व युद्ध व भारतीय राजनीति, सर सैयद और अलीगढ़ आंदोलन, मौलान मुहम्मद अली व शौकत अली (अली बंधुओं), मौलाना अबुल कलाम आजाद, जलियांवाला बाग कांड आदि के परिप्रेक्ष्य में भारत की आजादी की लड़ाई में खिलाफत आंदोलन की महत्वपूर्ण भूमिका पर प्रकाश डालती है। यह पुस्तक लेखक की मूल उर्दू कृति 'तहरीक-ए-खिलाफत' का हिंदी अनुवाद तथा संक्षिप्त संस्करण है।

ISBN 978-81-237-5230-3

**5. पानीदार समाज**

*अमन नम्र* पृ. 68 रु. 135.00

देश के विभिन्न क्षेत्रों में कई स्वयंसेवी संस्थाएं व व्यक्ति पानी के संरक्षण के अनूठे प्रयोग कर रहे हैं। इस पुस्तक में ऐसे ही चुनिंदा अनूठे व अनुकरणीय प्रयोगों को चित्रों के साथ प्रकाशित किया गया है। यह जल संकट से परेशान लोगों के लिए उम्मीद की किरण तो है ही, साथ ही यह देश की जल-नीति निर्धारकों के लिए दस्तावेज भी है।

ISBN 978-81-237-4780

**6. प्रतिष्ठापूर्ण विकास**

*अमित भादुड़ी* अनु. : गिरीश मिश्र पृ. 108 रु. 50.00

स्वतंत्रता के लगभग छह दशक बीत जाने के बाद भी देश की आबादी का बड़ा हिस्सा गरीबी से ग्रस्त है। मुफ्त व्यापार के दौर में आम आदमी की मूलभूत आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए सरकार की अर्थनीति कैसी हो पुस्तक में ऐसे ही कुछ सुझाव दिए गए हैं।

ISBN 81-237-4651-2

**7. बांग्लादेश के स्वतंत्रता संग्राम में भारत का योगदान**

*सलाम आज़ाद* अनु. : के.बी. सिंह पृ. 452 रु. 145.00

बांग्लादेश के स्वतंत्रता संग्राम में भारतीय मुक्ति योद्धाओं का अप्रतिम योगदान रहा। भारतीयों के अदम्य साहस और योगदान को व्याख्यायित करती पुस्तक।

ISBN 978-81-237-5434-5

**8. भगतसिंह के राजनीतिक दस्तावेज**

*चमनलाल* (संपा.) पृ. 208 रु. 90.00

भगतसिंह के अब तक उपलब्ध दस्तावेजों में से यहां कुछ ऐसे दस्तावेजों को प्रस्तुत किया गया है, जो 21 से 23 वर्ष आयु की तरुणाई में उनकी वैचारिक प्रौढ़ता का स्पष्ट बिंब है। इस पुस्तक में भगतसिंह की हस्तलिपि चार भाषाओं–हिंदी, अंग्रेजी, पंजाबी और उर्दू में प्रकाशित की गई है।

ISBN 978-81-237-5109-2

**9. भारत का विभाजन**

*अनिता इंदर देसाई* अनु. : जगदीश चंद्रिकेश पृ. 100 रु. 35.00

भारत के विभाजन की त्रासद परिस्थितियों का वर्णन प्रस्तुत करती पुस्तक।

ISBN 978-81-237-5021-7

**10. भारतीय कृषि : आजादी के बाद**

*जी.एस.भल्ला* अनु.: रजनीश कुमार शीघ्र प्रकाश्य

स्वातंत्र्योत्तर भारतीय कृषि की उपलब्धियों की समीक्षात्मक व्याख्या करती पुस्तक। छात्रों, अध्येताओं और योजनाकारों के लिए महत्वपूर्ण और उपयोगी।

**11. 1789 फ्रांस की क्रांति**

*प्रमोद कुमार* शीघ्र प्रकाश्य

विश्व के परिदृश्य में राजनैतिक, सामाजिक और सांस्कृतिक बदलाव की कारक कहलाने वाली सन् 1789 की फ्रांस की क्रांति की परिस्थितियों, घटनाओं और नायकों का लेखा-जोखा।

**12. स्वतंत्र भारत की विदेश नीति**

*वी.पी. दत्त* अनु. : नरेन्द्र तोमर पृ. 200 रु. 80.00

भारत की स्वतंत्रता के बाद से नेहरू से लेकर वर्तमान प्रधानमंत्री मनमोहन सिंह के पहले कार्यकाल तक की देश की विदेश नीति पर पुस्तक में चर्चा की गई है। अंतरराष्ट्रीय अध्ययन के अध्येताओं के लिए एक महत्वपूर्ण पुस्तक। ISBN 978-81-237-5643-1

**13. सांप्रदायिक समस्या**

अनु. : दिवाकर पृ. 176 रु. 60.00

मार्च 1931 में कानपुर में भड़के सांप्रदायिक दंगों के कारणों की जांच के लिए भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस द्वारा गठित जांच समिति की दुर्लभ रिपोर्ट। इसमें हमारे देश में हिंदू और मुसलमानों के सहअस्तित्व के समृद्ध अतीत पर शोधपरक सामग्री है।

ISBN 81-237-4703-9

**14. सांप्रदायिकता : एक प्रवेशिका**

*विपिन चंद्रा* पृ. 90 रु. 45.00

इस प्रवेशिका में सांप्रदायिकता के उद्भव और विकास के विभिन्न पहलुओं को ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य में देखने का प्रयास किया गया है। ISBN 978-81-237-5258-7

**15. सामुदायिक ग्रामीण विकास**

*बैजनाथ सिंह* पृ. 152 रु. 70.00

यह पुस्तक गांवों में रहने वालों में स्वावलंबन, स्वाभिमान और सतत परिश्रम की भावना जाग्रत करने का प्रयास करती है। खेती के साथ-साथ शिक्षा, स्वास्थ्य, श्रमदान, कुटीर उद्योग और आय के अन्य साधन किस तरह एक आदर्श गांव की परिकल्पना को साकार कर सकते हैं, इस तथ्य को लेखक अपने अनुभवों के साथ प्रस्तुत कर रहे हैं।

ISBN 978-81-237-5485-7

**16. सूचना का अधिकार कानून 2005 : एक प्रवेशिका**

*सुची पांडे, शेखर सिंह* अनु. : कमाल अहमद पृ. 70 रु. 35.00

यह प्रवेशिका सूचना प्राप्त करने की मंशा रखनेवालों, इनके अभिरक्षकों और सूचना के अधिकार से संबद्ध अपीलीय प्राधिकारियों के लिए सहायक है।

ISBN 978-81-237-5569-4

**17. संस्मृतियां**

*शिव वर्मा* पृ. 152 रु. 80.00

प्रख्यात क्रांतिकारी शिव वर्मा ने भगत सिंह, चंद्रशेखर आजाद, राजगुरू, सुखदेव, महावीर सिंह, यतीन्द्रनाथ दास और भगवतीदास वोहरा के साथ अपनी यादों को इस पुस्तक में व्यक्त किया है। इसमें इन महान क्रांतिकारियों के सहज, मजाकिया लेकिन दृढ़निश्चयी व्यक्तित्व का खुलासा होता है। इसकी भाषा बेहद प्रवाहमय और किसी उपन्यास की तरह लगती है। ISBN 978-81-237-5296-9

**18. स्त्री-मुक्ति : साझा चूल्हा**

*अनामिका* शीघ्र प्रकाश्य

आधुनिक भूमंडलीकृत विश्व में स्त्री की छवि ने नया आयाम ग्रहण कर लिया है। वह पुरुष सत्ता का अधीनस्थ उपनिवेश अब नहीं रही। बदले विश्व परिदृश्य में स्त्री की सबला छवि के आईने में स्त्री-विमर्श ने नया रूप और प्रतिमान गढ़ा है। स्त्री-विमर्श पर एक विचारोत्तेजक पुस्तक।

**19. रोजगार गारंटी**

*निखिल डे, ज्यां द्रेज़, रीतिका खेरा* पृ. 40 रु. 12.00

राष्ट्रीय ग्रामीण रोजगार गारंटी अधिनियम 2005 की मौलिक विशेषताओं पर चर्चा करते हुए इसको सशक्त और प्रभावी बनाने हेतु नागरिकों के कर्त्तव्य की ओर संकेत देती पुस्तिका। ISBN 81-237-4737-3

## आदान-प्रदान (अंतर्भारतीय पुस्तकमाला)

*कहानी*

**1. 1857 की कहानियां**

*ख्वाज़ा हसन निज़ामी* अनु. : जगदीश चंद्र पृ. 56 रु. 25.00

दिल्ली के शाही खानदान पर सन् 1857 के गदर में जो कुछ बीता, इस पुस्तक में उनकी दुख भरी दास्तान तथा दर्दनाक परिस्थितियां इस प्रकार चित्रित हुई हैं कि पढ़ते समय वे सारे चित्र मूर्त हो उठते हैं। ISBN 81-237-1592-7

**2. अमरकान्त : संकलित कहानियां**

पृ. 240 रु. 95.00

स्वातंत्र्योत्तरकालीन हिन्दी कहानी के प्रसिद्ध कथाकार और नई कहानी आंदोलन के सबल स्तंभ अमरकान्त की श्रेष्ठ कहानियों का संकलन। ISBN 978-81-237-5336-2

**3. आकाश**

*भवेन सैकिया* अनु. : नवारुण वर्मा पृ. 286 रु. 50.00

कथाकार की चुनी हुई बीस असमिया कहानियों के इस संकलन में मनुष्य के सहज जीवन की सचाई हर जगह झांकती है। इन कहानियों में चकाचौंध उत्पन्न करने वाली घटनाएं नहीं गढ़ी गई हैं। इनमें जीवन की सहजता के साथ, उसकी सहज लय के साथ यह प्रमाणित किया गया है कि ऐसी कहानियां भी श्रेष्ठ कोटि की होती हैं।

ISBN 81-237-1565-X

**4. आजादी की छांव में**

*बेगम अनीस किदवई* अनु. : नूर नबी अब्बासी पृ. 310 रु. 65.00

भारत से पाकिस्तान और पाकिस्तान से लुट-पिटकर और उजड़कर आने वाले शरणार्थियों की पीड़ा, यातना और शोषण का चश्मदीद दस्तावेज है बेगम अनीस किदवई की यह पुस्तक।

ISBN 81-237-3193-0

**5. आदवन की कहानियां**

*आदवन* अनु. : सरस्वती रामनाथ पृ. 152 रु. 35.00

मूल तमिल से अनूदित इस संकलन में महानगरीय जन-जीवन की विसंगतियां, वहां के नागरिकों द्वारा अपनी अस्मिता की तलाश की कोशिश, बेचैनी, समाज और व्यक्ति की आंतरिक समस्याओं के समन्वय आदि के चित्र सूक्ष्मता से दर्ज किए गए हैं।

ISBN 81-237-1585-4

**6. आधुनिक तमिल कहानियां**

*अशोक मित्रन* अनु. : के. ए. जमुना पृ. 154 रु. 31.00

तमिल की सोलह आधुनिक कहानियों का संकलन। ये उन लेखकों की कहानियां हैं, जिन्होंने सन् साठ के बाद अपनी पहचान बनाई है।

ISBN 81-237-0690-1

**7. आशापूर्णा देवी की श्रेष्ठ कहानियां**

अनु. : सूर्यनाथ सिंह पृ. 214 रु. 50.00

दैनंदिन जीवन की अत्यंत छोटी-छोटी घटनाएं आशापूर्णा की लेखनी का स्पर्श पाकर महान हो जाती हैं। बांग्ला से अनूदित इस कहानी संकलन में घर, आंगन, परिवार, मुहल्ले की उपेक्षित-सी घटनाओं को भी वैराट्य देने की सफलता दिखती है।

ISBN 81-237-1599-4

**8. इक्कीस बांग्ला कहानियां**

*अरुण कुमार मुखोपाध्याय* अनु. : देवलीना पृ. 234 रु. 35.00

वर्तमान काल की बांग्ला कहानियों का यह संकलन सिर्फ कथा रस से ही सराबोर नहीं वरन् रवींद्रनाथ टैगोर के बाद के बांग्ला साहित्य की मौलिकता का भी सूचक है।

ISBN 81-237-1478-5

**9. उर्दू कहानियां**

*रज़िया सज्जाद ज़हीर* (संपा.) अनु. : गुलवंत फारिग़ पृ. 194 रु. 40.00

समकालीन उर्दू साहित्य की चौबीस प्रतिनिधि कहानियों का संकलन।

ISBN 81-237-2019-X

**10. उर्दू की नई कहानियां**

*रामलाल, इज़हार उस्मानी* (संपा.) अनु. : एम. शहबाज़ पृ. 190 रु. 50.00

उर्दू की नई कहानियों की प्रवृत्तियों से परिचय कराती छब्बीस प्रमुख कहानियों का संकलन।

ISBN 81-237-3452-2

**11. उपेन्द्रनाथ अश्क की श्रेष्ठ कहानियां**

पृ. 212 रु. 95.00

स्वातंत्र्योत्तरकालीन हिन्दी कहानी को नई दिशा देने वाले प्रसिद्ध कथाकार उपेन्द्रनाथ अश्क की चुनिंदा कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-5512-0

**12. एक किशोरी फुलझड़ी-सी**

*टी. पद्‌मनाभन* अनु. : एन.ई. विश्वनाथ अय्यर पृ. 108 रु. 23.00

मलयालम से अनूदित इस कहानी संकलन में पीड़ित और शोषित सहजीवियों के वास्तविक चित्र अंकित हैं। कला और यथार्थ का अद्‌भुत सम्मिश्रण यहां मिलता है। पृष्ठभूमि, पात्र, संवाद और आवेग–सब सम्मिलित होकर इन कहानियों में हृदयहारी अनुभव कराते हैं।

ISBN 81-237-1881-0

**13. कथा पंजाब**-(खंड दो)

*हरिभजन सिंह* (संपा.) अनु. : सुभाष नीरव पृ. 322 रु. 48.00

पंजाबी की श्रेष्ठ कहानियों के जरिए बीते वर्षों में पंजाबी परिवेश की चेतना और भावना के रूपों में हुए अपार परिवर्तन को निरूपित करती हुई एक श्रेष्ठ पुस्तक।

ISBN 81-237-2239-7

**14. कथा भारती : असमिया कहानियां**

*निर्मल प्रभा बरदलै* (संपा.) अनु. : नवारुण वर्मा पृ. 266 रु. 47.00

असम जनपद एवं वहां के कथालेखन की वास्तविक झांकी प्रस्तुत करता हुआ एक महत्वपूर्ण कहानी संग्रह, जिसमें वहां के स्थापित कथाकारों को संकलित करने का यथासंभव प्रयास किया गया है। ISBN 81-237-1543-9

**15. कथा भारती : ओड़िया कहानियां**

*पठाणि पटनायक* (संपा.) अनु. : शिवप्रिया महापात्र पृ. 188 रु. 32.00

ओड़िया भाषा के प्रमुख कथाकारों की चुनी हुई कहानियों का संकलन।

ISBN 81-237-2234-6

**16. कथा भारती : गुजराती कहानियां**

*यशवंत शुक्ल, अनिरुद्ध भट्ट* अनु. : रमेश उपाध्याय पृ. 172 रु. 36.00

बीसवीं सदी के प्रारंभ से लेकर 1975 तक के गुजरात के प्रतिष्ठित और परिचित लेखकों की बीस कहानियां इसमें संगृहीत हैं जो विषय वैविध्य के कारण अत्यंत रोचक और पठनीय हैं। ISBN 81-237-2293-1

**17. कथा भारती : मलयालम कहानियां**

*ओम चेरी एन.एन. पिल्लै* (संपा.) अनु. : सुधांशु चतुर्वेदी पृ. 154 रु. 31.00

प्रस्तुत कथा संकलन में मलयालम के प्रसिद्ध कथाकारों की श्रेष्ठ कृतियों को संकलित किया गया है। इसमें संकलित कहानियां पाठकों की पठन रुचि बढ़ाने में सहायक होंगी।

ISBN 81-237-1962-0

**18. कन्नड़ कहानियां**

*जी. एच. नायक* (संपा.) अनु. : बी.आर. नारायण पृ. 278 रु. 70.00

प्रस्तुत पुस्तक में आधुनिक कन्नड़ साहित्य के प्रतिनिधि लेखकों की 25 कहानियां संकलित की गई हैं। ISBN 978-81-237-3173-6

**19. कमलेश्वर की श्रेष्ठ कहानियां**

पृ. 244 रु. 95.00

समय और समाज की धड़कन को कलम की धार देकर कागज पर उकेरने वाले हिंदी कथा साहित्य के सशक्त हस्ताक्षर कमलेश्वर की श्रेष्ठ पचीस कहानियों का भीना-भीना गुलदस्ता है यह पुस्तक, जिसकी कहानियों का चयन स्वयं कथाकार द्वारा हुआ है।

ISBN 978-81-237-4365-3

**20. कश्मीरी कहानियां**

*मोहम्मद ज़मा आजुर्दा* (संपा.)   अनु. : जोहरा अफजाल   पृ. 148   रु. 60.00

कश्मीरी के साहित्य की श्रेष्ठ कहानियों का शानदार संकलन। यह संकलन एक साथ कश्मीरी भाषा साहित्य की घनीभूत संवेदना और जनपद की चित्त छवि को मूर्त करता है।

ISBN 81-237-4115-4

**21. काठनिबारी घाट**

*महिम बरा*   अनु. : नवारुण वर्मा   पृ. 116   रु. 15.00

असमिया भाषा के प्रबुद्ध कथाकार महिम बरा की 12 प्रतिनिधि कहानियों का संग्रह।

**22. कामतानाथ : संकलित कहानियां**

पृ. 208   रु. 90.00

स्वातंत्र्योत्तरकालीन हिन्दी कहानी को नई दिशा देने वाले प्रसिद्ध कथाकार कामतानाथ की चुनिंदा कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-5247-1

**23. काशीनाथ सिंह : संकलित कहानियां**

पृ. 216   रु. 90.00

स्वातंत्र्योत्तरकालीन हिन्दी कहानी की अगली खेप को अद्यतन कर नई दिशा देने वाले प्रसिद्ध कथाकार काशीनाथ सिंह की चुनिंदा कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-5259-4

**24. किस्सा पंजाब**

*हरिभजन सिंह* (संपा.)   अनु. : विजय चौहान   पृ. 84   रु. 21.00

प्रस्तुत पुस्तक में पंजाब के कुछ लोकप्रिय किस्सों का नई शैली में वर्णन किया गया है। ये किस्से हीर-रांझा, मिरजा साहिबां, सस्सी-पुन्नू, सोहनी-महिवाल आदि के प्रेम-प्रसंगों, पूरन भगत और राजा रसालू की पावन कथाओं के साथ ही दुल्ला भट्टी और जीउणा मोड़ जैसे वीरों की लोककथाएं सुनाते हैं।

ISBN 81-237-2001-7

**25. कुर्रतुल-ऐन-हैदर की श्रेष्ठ कहानियां**

अनु. : शाहीना तबस्सुम   पृ. 212   रु. 50.00

भारतीय ज्ञानपीठ पुरस्कार से सम्मानित प्रख्यात उर्दू लेखिका की श्रेष्ठ कहानियों का संकलन।

ISBN 81-237-2133-1

**26. कुलवंत सिंह विर्क की कहानियां**

*जसवंत सिंह विरदी* (संपा.)   अनु. : सुभाष नीरव   पृ. 142   रु. 32.00

पंजाबी के श्रेष्ठ कथाकार कुलवंत सिंह विर्क की 29 श्रेष्ठ कहानियों का संकलन।

ISBN 81-237-2288-5

**27. गोपीनाथ महांति की कहानियां**

*सीताकांत महापात्र* (संपा.)    अनु. : प्रभात त्रिपाठी    पृ. 178    रु. 60.00

आदिवासी जनजीवन के सुख-दुख, संघात-संघर्ष और संभावना के चित्रों को उकेरती हुई गोपीनाथ महांति की सत्रह ओड़िया कहानियों का संकलन। ISBN 81-237-3874-9

**28. जयकांतन की कहानियां**

*जयकांतन*    अनु. : र. शौरिराजन    पृ. 172    रु. 80.00

तमिल के श्रेष्ठ कथालेखक जयकांतन की चुनी हुई 15 कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-5348-5

**29. जयशंकर प्रसाद की कहानियां**

*विजयमोहन* (संपा.)    पृ. 150    रु. 65.00

प्रसिद्ध छायावादी कवि की 17 यथार्थवादी कहानियों का संकलन। ये कहानियां समकालीन ग्रामीण यथार्थ, स्वाधीनता पूर्व अंग्रेज पोषित भारतीय जमींदारों की दुष्कृति एवं महाजनी सभ्यता के अमानवीय पक्ष को भलीभांति उजागर करती हैं। ISBN 81-237-4582-6

**30. जैनेन्द्र कुमार की कहानियां**

*प्रदीप कुमार* (संपा.)    भूमिका : विष्णु खरे    पृ. 106    रु. 35.00

हिन्दी के प्रख्यात कथाकार और हिन्दी कथाधारा के स्तंभ स्व. जैनेन्द्र कुमार की प्रतिनिधि कहानियों का संकलन। ISBN 978-81-237-2971-5

**31. प्रेमचंद : संकलित कहानियां**

*रामबक्ष* (संपा.)    पृ. 244    रु. 85.00

प्रेमचंद के इस संकलन में जातिवाद, धार्मिक सहिष्णुता और दलित उत्पीड़न से संबंधित कहानियां ली गई हैं। ISBN 978-81-237-5465-9

**32. फणीश्वरनाथ 'रेणु' की श्रेष्ठ कहानियां**

*भारत यायावर* (संपा.)    पृ. 260    रु. 55.00

'रेणु' की कहानियां अपनी संरचना, प्रकृति, शिल्प और रस की दृष्टि से हिन्दी कहानियों की परंपरा में एक अलग और नई पहचान उपस्थित करती हैं। ग्रामीण परिवेश के छोटे-बड़े, सुख-दुख, रीति-रिवाज पर सचेत रहने वाले ऊर्जस्वित कथाकार 'रेणु' की 21 चुनिंदा कहानियों का संकलन। ISBN 81-237-1537-4

**33. बामाचरण मित्र की कहानियां**

*शत्रुघन पांडव* (संपा.)    अनु. : शंकरलाल पुरोहित    पृ. 142    रु. 50.00

ओड़िया के प्रख्यात कथाकार बामाचरण मित्र की चुनी हुई कहानियों का अनूठा संकलन।

ISBN 81-237-4083-2

**34. बेजबरुआ की संकलित रचनाएं**

*नगेन सैकिया* (संक.)  अनु. : नवारुण वर्मा  पृ. 222  रु. 95.00

असमिया के श्रेष्ठ रचनाकार बेजबरुआ की प्रतिनिधि रचनाओं का संग्रहणीय संचयन।

ISBN 978-81-237-5283-9

**35. मछली पिए न सूखे ताल**

*ए. विद्यासागर*  अनु. : जे. एल. रेड्डी  पृ. 146  रु. 70.00

आदिवासियों की वास्तविक व्यथा व यातनाओं को सजीव रूप में प्रस्तुत करती यथार्थपरक कहानियां।

ISBN 978-81-237-5377-5

**36. मन्नू भंडारी की श्रेष्ठ कहानियां**

पृ. 188  रु. 75.00

स्त्री-मन की आकांक्षाएं, प्रेम, दाम्पत्य, पारिवारिक-सामाजिक ढांचे, छद्‌म आधुनिकता के दुष्प्रभाव आदि विषयों पर लिखी गई मन्नू भंडारी की कहानियों का अनूठा संकलन, जिसमें पाठकों को अपने समय का स्वर पहचानने का बेहतरीन अवसर उपलब्ध है।

ISBN 81-237-4363-7

**37. मनोज दास की कहानियां**

अनु. : राजेंद्र प्रसाद मिश्र  पृ. 188  रु. 45.00

ओड़िया के प्रख्यात कथाकार मनोज दास की चुनी हुइ कहानियों का संकलन।

ISBN 81-237-3558-8

**38. मसान का फूल और अन्य कहानियां**

*सच्चिदानन्द राउत राय*  अनु. : शंकर लाल पुरोहित  पृ. 180  रु. 40.00

उड़ीसा के सामान्य जनजीवन को अपने लेखन का केंद्र मानने वाले यशस्वी कथाकार सच्चिदानन्द राउत राय की चुनी हुइ कहानियों का संकलन, जो उड़ीसा के जनपद पर विस्तृत रूप से दिखाया गया है।

ISBN 81-237-1570-6

**39. महाश्वेता देवी की श्रेष्ठ कहानियां**

अनु. : माहेश्वर  पृ. 160  रु. 35.00

साहित्य अकादमी सहित अनेक साहित्यिक पुरस्कारों से सम्मानित बांग्ला की सुप्रसिद्ध लेखिका महाश्वेता देवी द्वारा संकलित उनकी इन कहानियों के केंद्र में मुख्यतया आदिवासी जनजीवन है, जो समाज की मूलधारा से कटकर जी रहा है।

ISBN 81-237-0533-6

**40. मामोनी रायसम गोस्वामी की कहानियां**

अनु. : श्रवण कुमार पृ. 106 रु. 30.00

असमिया की प्रसिद्ध लेखिका मामोनी रायसम गोस्वामी (ज्ञानपीठ पुरस्कार प्राप्त) की चुनिंदा कहानियों का संकलन।

ISBN 81-237-3458-1

**41. मोहन राकेश की श्रेष्ठ कहानियां**

*रवीन्द्र कालिया* (संपा.) पृ. 196 रु. 90.00

नई कहानी आंदोलन के अग्रणी कथाकार मोहन राकेश की कहानियों में आत्मसंघर्ष, अंतर्विरोध, आत्मपरीक्षण के तत्व सर्वाधिक पाए जाते हैं। इस संग्रह में मोहन राकेश की सोलह श्रेष्ठ कहानियों को लिया गया है।

ISBN 978-81-237-5531-1

**42. मुद्राराक्षस : संकलित कहानियां**

पृ. 216 रु. 90.00

स्वातंत्र्योत्तरकालीन हिन्दी कहानी को नई दिशा देने वाले प्रसिद्ध कथाकार मुद्राराक्षस की चुनिंदा कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-5335-5

**43. यज्ञ**

*कालीपटनम रामाराव* अनु. : दंडमूडि महीधर पृ. 84 रु. 26.00

तेलुगु जनपद के घर-आंगन में बिखरे कथासूत्रों का अनोखा संकलन।

ISBN 81-237-1385-1

**44. रांगेय राघव : संकलित कहानियां**

*वीरेश कुमार* (संपा.) पृ. 244 रु. 100.00

इतिहास एवं समकालीनता को अपने कथा लेखन में महत्वपूर्ण स्थान देकर, कथा लेखन का एक मानदंड स्थापित करने वाले कलाकार रांगेय राघव की चुनी हुई कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-4561-3

**45. राजकमल चौधरी की श्रेष्ठ कहानियां**

*देवशंकर नवीन* (संपा.) पृ. 256 रु. 115.00

हिन्दी एवं मैथिली साहित्य के कहानी, कविता, उपन्यास एवं निबंध लेखन को नवता देनेवाले, स्वातंत्र्योत्तर काल के महत्त्वपूर्ण कथाकार राजकमल चौधरी की श्रेष्ठ कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-4988-4

**46. राजा राधिकारमण प्रसाद सिंह की श्रेष्ठ कहानियां**

*कमलानंद झा* (संपा.) पृ. 198 रु. 90.00

हिन्दी कहानी लेखन के प्रारंभिक दौर में अभूतपूर्व योगदान देने वाले महत्वपूर्ण कथाकार राजा राधिका रमण प्रसाद सिंह की चुनी हुई कहनियों का श्रेष्ठ संकलन।

ISBN 978-81-237-5552-6

**47. राजेन्द्र यादव : संकलित कहानियां**

पृ. 242 रु. 75.00

श्रेष्ठ कथाकार राजेन्द्र यादव की चुनी हुई कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-5243-3

**48. विष्णु प्रभाकर : संकलित कहानियां**

पृ. 150 रु. 50.00

हिन्दी के सुविख्यात कथाकार विण्णु प्रभाकर द्वारा तैयार की गई 18 कहानियों का यह संग्रह कथाकार के कथा कौशल की सिलसिलेवार प्रस्तुति है।

ISBN 978-81-237-5551-9

**49. शेखर जोशी : संकलित कहानियां**

पृ. 192 रु. 80.00

स्वातंत्र्योत्तरकालीन हिन्दी कहानी को नई दिशा देने वाले प्रसिद्ध कथाकार शेखर जोशी की चुनिंदा कहानियों का संकलन।

ISBN 978-81-237-5261-7

**50. स्वातंत्र्योत्तर हिन्दी कहानियां**

*कमलेश्वर* (संपा.) पृ. 402 रु. 130.00

स्वातंत्र्योत्तर काल के श्रेप्ठ हिन्दी कथाकारों की प्रतिनिधि कहानियों का संचयन।

ISBN 81-237-4222-3

**51. समकालीन गुजराती कहानियां**

*राधेश्याम शर्मा* (संपा.) अनु. : रमेश उपाध्याय पृ. 116 रु. 24.00

गुजरात के समकालीन समाज की सांस्कृतिक पृष्ठभूमि, आहार-व्यवहार, शोक-संताप, हास-परिहास, सुख-दुख के भावों से भरी कहानियों का अनूठा संकलन।

ISBN 81-237-1160-3

**52. समकालीन मलयालम कहानियां**

*एस. मुकुंदन* (संपा.) अनु. : पी. लक्ष्मी कुट्टिअम्मां पृ. 194 रु. 16.00

मलयालम कहानियों का यह संकलन आधुनिक कहानियों का प्रतिनिधि संकलन है। ये कहानियां परंपरागत मोह से निकलकर सामाजिक यथार्थ के रूपायन को नया आयाम देती हैं।

ISBN 81-237-4823-X

**53. समकालीन मलयालम कहानियां-2**

*वी.सी. हारिस* अनु. : पी.के. चन्द्रन पृ. 143 रु. 70.00

बीसवीं शताब्दी के अंतिम दो दशकों में लिखी गई मलयालम की 21 श्रेष्ठ कहानियों का अनूठा संचयन। ISBN 81-237-4823-X

**54. समसामयिक हिन्दी कहानियां**

*धनंजय वर्मा* (संपा.) पृ. 268 रु. 50.00

मुक्तिबोध, हरिशंकर परसाई, धर्मवीर भारती, अमृत राय, भीष्म साहनी, कृष्ण बलदेव वैद, शानी, रमेश बक्षी, राजी सेठ आदि बीस श्रेष्ठ हिन्दी कथाकारों की कहानियों का यह संकलन हिन्दी कहानी के समसामयिक परिदृश्य को उसकी समग्रता में प्रस्तुत करता है।

ISBN 81-237-1489-0

**55. सुजान सिंह की चुनिंदा कहानियां**

*सुरेन्द्र पाल सिंह* (संपा.) अनु. : नरेश 'नदीम' पृ. 234 रु. 50.00

प्रसिद्ध पंजाबी कथाकार सुजान सिंह की 35 श्रेष्ठ पंजाबी कहानियां का हिन्दी अनुवाद।

ISBN 81-237-2382-2

**56. सुभद्रा कुमारी चौहान की श्रेष्ठ कहानियां**

*आनंद प्रकाश* (संपा.) पृ. 166 रु. 80.00

स्वाधीनता आंदोलन की सक्रिय कार्यकर्ता सुभद्रा कुमारी चौहान की बाईस श्रेष्ठ कहानियों का संचयन उनके समर्थ कथा लेखक रूप को पाठकों के सामने रखता है। स्वतंत्रता-पूर्व की उनकी इन कहानियों में स्त्री की कोमलता और संघर्षशीलता का समन्वय मूलक चित्रण हुआ है। इन कहानियों में राष्ट्रीय भावना और ओज भी सहज दृश्यमान हैं।

ISBN 81-237-4515-X

**57. सौरभ चलिहा की चुनिंदा कहानियां**

अनु. : दिनकर कुमार पृ. 108 रु. 35.00

असमिया के उत्कृष्ट कथाकार और नए भावबोधों के प्रणेता सौरभ चलिहा की चुनिंदा कहानियों का संकलन। ISBN 81-237-3500-X

## *कविता*

**1. जल भीतर इक बृच्छा उपजै**

*रमेश अनुपम* (संक.) पृ. 284 रु. 120.00

छत्तीसगढ़ की छह सौ वर्षों (सन् 1400 से 2000) की सुदीर्घ काव्य-यात्रा का संचयन।

ISBN 978-81-237-5362-1

**2. स्वातंत्र्योत्तर हिन्दी कविताएं**

*केदारनाथ सिंह* (संपा.) पृ. 402 रु. 130.00

स्वाधीनता प्राप्ति के बाद के भारत की राजनीतिक, सामाजिक, आर्थिक परिस्थितियों को रेखांकित करने वाली महत्वपूर्ण कविताओं का अनूठा संकलन।

ISBN 978-81-237-4222-3

**3. सुभद्रा कुमारी चौहान की श्रेष्ठ कविताएं**

*चन्द्रा सदायत* (संपा.) पृ. 140 रु. 70.00

'राष्ट्रीय वसंत की प्रथम कोकिला', स्वाधीनता आंदोलन की महत्वपूर्ण कवयित्री सुभद्रा कुमारी चौहान की चुनी हुई कविताओं का संकलन। ISBN 81-237-4694-6

## *उपन्यास*

**1. अठारहवीं अक्षांश रेखा**

*अशोक मित्रन* अनु. : सुमति अय्यर पृ. 132 रु. 21.00

प्रस्तुत उपन्यास आज के तमिल साहित्य की प्रगति का एक सशक्त प्रमाण है। इसमें भूमध्य के उत्तर में अठारहवीं अक्षांश रेखा पर स्थित हैदराबाद के निवासियों की तत्कालीन परिस्थितियों को प्रभावी ढंग से प्रस्तुत किया गया है।

**2. अतीत के दिन**

*के. पी. केशव मेनन* अनु. : चंद्रशेखरन नायक पृ. 342 रु. 38.00

सुप्रसिद्ध मलयाली लेखक श्री पी. के. केशव मेनन की आत्मकथा 'कषिअ कालम' का हिन्दी अनुवाद।

**3. अनचला डगर**

*वसंत कुमारी पट्टनायक* अनु. : श्रीनिवास उद्गाता पृ. 148 रु. 35.00

स्त्री शिक्षा की प्रगति और पीढ़ी के अंतराल से नारी जीवन में खुलते नए रास्ते को इंगित करता हुआ उम्दा ओड़िया उपन्यास।

ISBN 81-237-2736-4

**4. अलीक मानव**

*सैयद मुस्तफ़ा सिराज़* अनु. : मनमोहन ठाकौर पृ. 400 रु. 65.00

उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य से बीसवीं शताब्दी के मध्य तक के सौ वर्षों के बंगाली जनजीवन के सामाजिक इतिहास की झांकी यहां मिलती है। इस परिप्रेक्ष्य में इस उपन्यास में वहां के हिंदू-मुसलमानों के पारस्परिक धार्मिक तनाव, आकर्षण-विकर्षण, मेल-विरोध तथा ब्रिटिश शासन की अराजकता साफ-साफ अंकित हुई है। ISBN 81-237-1836-5

**5. आखिर जो बचा**

*बुच्चि बाबू* अनु. : दयावंती पृ. 226 रु. 22.00

एक युवा डाक्टर की कहानी जो जीवन भर विकृत सामाजिक मूल्यों के विरुद्ध लड़ता रहा। पर आखिर उसके पास क्या बचा–अपने आप से समझौता। बुच्चि बाबू को तेलुगु साहित्य में एक कहानीकार तथा उपन्यासकार के रूप में उच्च स्थान प्राप्त है।

ISBN 81-237-0000-8

**6. आत्मप्रकाश**

*सुनील गंगोपाध्याय* अनु. : प्रतिभा अग्रवाल पृ. 170 रु. 34.00

बांग्ला के प्रख्यात लेखक का यह पहला प्रकाशित उपन्यास है। युवा मन की रिक्तता और इस रिक्तता के दबाव में उनके द्वारा किए गए विभिन्न कार्यों का चित्रण देखते ही बनता है।

ISBN 81-237-0520-4

**7. आदर्श हिन्दू होटल**

*विभूतिभूषण बंद्योपाध्याय* अनु. : प्रफुल्लचंद्र ओझा 'मुक्त' पृ. 158 रु. 35.00

मानवीय संवेदना और जन सामान्य के सपनों, इच्छाओं, आकांक्षाओं को उकेरता हुआ एक शानदार बांग्ला उपन्यास।

ISBN 81-237-2643-7

**8. आदमी और जंगल**

*उमाकान्त शर्मा* अनु. : सत्यदेव प्रसाद पृ. 338 रु. 70.00

असम के चाय बागान के श्रमिक समुदाय की जीवन प्रक्रिया के क्रमिक परिवर्तन और असमिया समाज के सांस्कृतिक समन्वय को चित्रिन करता हुआ एक श्रेष्ट उपन्यास।

ISBN 81-237-3354-2

**9. आधी घड़ी**

*पारप्पुरत्तु* अनु. : एन.ई. विश्वनाथ अय्यर पृ. 246 रु. 23.00

प्रस्तुत उपन्यास लेखक की सर्वाधिक लोकप्रिय और सशक्त रचना है। उपन्यास की पृष्टभूमि में त्रावणकोर रियासत के मध्य खंड में बसे ईसाई समाज का जीवन चित्रित है।

**10. इछामती**

*विभूतिभूषण बंद्योपाध्याय* अनु. : पुष्पमाला जैन पृ. 238 रु. 39.00

पिछली शताब्दी में बंगाल के नीलकर साहबों के आगमन पर नील की खेती प्रारंभ होने से किसानों की विडंबना, और अंत में उनके विद्रोह की ऐतिहासिक घटना पर आधारित श्रेष्ठ बांग्ला उपन्यास।

ISBN 81-237-2132-3

**11. उसने जंगल को जीता**

*केसव रेड्डी* अनु. : जे. एल. रेड्डी पृ. 56 रु. 20.00

एक सूअर के चरवाहे और एक सूअरी के प्रसव के आश्रय से गढ़ी हुई इस तेलुगु उपन्यास की कथा में समकालीन जनजीवन पर असुरक्षा और आतंक के मंडराते बादल को प्रभावकारी ढंग से चित्रित किया गया है।

ISBN 81-237-1598-6

**12. एक घेरे से बाहर**

*सु. समुत्तिरम* अनु. : विजयलक्ष्मी सुंदरराजन पृ. 138 रु. 31.00

खौफनाक जिंदगी बिताती एक स्वाभिमानी लड़की के जय-पराजय की कथा, जो शोक, संताप, व्यथा और संघर्ष झेलती है, निर्दयता और वेदना की चक्की में लगातार पिसती है पर झुकती नहीं।

ISBN 81-237-1348-7

**13. कपिली के आर-पार**

*नवकांत बरुआ* अनु. : लोकनाथ भराली पृ. 62 रु. 12.00

असमिया भाषा के प्रसिद्ध लेखक एवं शिक्षाविद् का बहुत ही रोचक एवं आकर्षक उपन्यास।

ISBN 81-237-0001-6

**14. कपीश जी**

*मनोहर श्याम जोशी* पृ. 144 रु. 70.00

भाषा के स्तर पर धारदार व्यंग्य, विषय के स्तर पर अत्यंत आधुनिकता और समझ के स्तर पर गहन मार्मिकता से ओत-प्रोत कृति प्रस्तुत करने वाले हिन्दी उपन्यासकार मनोहर श्याम जोशी का महत्वपूर्ण उपन्यास।

ISBN 978-81-237-5513-7

**15. करिसल**

*पोन्नीलन* अनु. : मीनाक्षी पुरी मुद्रणाधीन

अत्यंत निर्धन, अनपढ़, शोषित, रीतिबद्ध और अंधेरे में जी रहे लोगों के जीवन की गतिविधियों, जीवन में मौलिक परिवर्तन की आशा और शोषण के विरुद्ध संग्राम की तैयारी करते हुए जनसमुदाय की जीवन गाथा प्रस्तुत करता हुआ प्रसिद्ध तमिल उपन्यास।

**16. कालातीत व्यक्ति**

*श्रीदेवी* अनु. : बालशौरि रेड्डी पृ. 224 रु. 85.00

अभाव की भट्टी में तपते हुए युवक-युवती के जीवन संघर्ष, पीढ़ियों के द्वंद्व तथा पुरानी पीढ़ी के गलित विचार को तार-तार करता हुआ यह तेलुगु उपन्यास हिन्दी पाठकों के लिए एक संग्रहणीय पुस्तक साबित होगी।

ISBN 81-237-4336-X

**17. काली मिट्टी**

*पालगुम्मि पद्मराजु* अनु. : आरिगपूडि रमेश चौधरी पृ. 104 रु. 35.00

आंध्र प्रदेश के गांव के सीधे-सादे लोगों के मानवीय पक्षों, जन संबंधों, घृणा, प्रेम, राग, द्वेष आदि का जीवंत चित्र प्रस्तुत करता हुआ श्रेष्ठ तेलुगु उपन्यास।

ISBN 978-81-237-2265-6

**18. किनु ग्वाले की गली**

*संतोष कुमार घोष* अनु. : अरिंदम पृ. 142 रु. 9.00

प्रस्तुत उपन्यास एक तरह का आत्मप्रकाश है। इसमें वातावरण विशेष का स्वरूप सामने आता है, जिसमें जीवन के सारे पर्याय समेटे जा सकते हैं।

**19. कुरिंजी का शहद**

*राजम कृष्णन* अनु. : विजयलक्ष्मी सुंदरराजन पृ. 284 रु. 44.00

पिछड़े वर्ग तथा पहाड़ी जनजातियों के जीवन को केंद्र बनाकर यह तमिल उपन्यास लिखा गया है। पहाड़ के मानव जीवन पर सामाजिक परिवर्तन के प्रभाव और बाह्य जगत की आधुनिकता के अनुरूप दो पीढ़ियों के अंतराल को साठ वर्षों के समय की पृष्ठभूमि में प्रस्तुत किया गया है।

ISBN 81-237-1855-0

**20. कोसला**

*भालचंद्र नेमाडे* अनु. : भगवान दास वर्मा पृ. 298 रु. 55.00

आजादी के बाद की युवा-पीढ़ी की मानसिकता का सच्चा चित्रांकन करता यह उपन्यास शिक्षा, व्यावहारिक जीवन की विसंगतियां, कदम-कदम पर संघर्ष, अस्मिता का संकट आदि बिंदुओं को बड़े तल्ख अनुभवों के साथ उभारता है।

ISBN 81-237-0252-3

**21. गंगव्वा गंगामाई**

*शंकर मोकाशी 'पुणेकर'* अनु. : बी.आर.नारायण पृ. 236 रु. 28.00

यह एक पारिवारिक उपन्यास है। कन्नड़ भाषा में लिखी गई पिछले कुछ वर्षों की अद्वितीय रचनाओं में इसकी गिनती है।

ISBN 81-237-0018-0

**22. गंगा चील के पंख**

*लक्ष्मीनंदन बोरा* अनु. : शारदा बरुआ पृ. 144 रु. 40.00

असमिया उपन्यास लेखन के क्षेत्र में लक्ष्मीनंदन बोरा का प्रमुख स्थान है। यह पुस्तक उनके बहुचर्चित उपन्यास का हिन्दी अनुवाद है। असमिया न जानने वाले पाठक इसे पढ़कर असमिया ग्राम्य जीवन की एक झलक से परिचित हो पाएंगे।

ISBN 81-237-4052-2

**23. गृहभंग**

*एस.एल. भैरप्पा* अनु. : बी.बी.पुत्रन पृ. 408 रु. 35.00

यह कन्नड़ उपन्यास ग्रामीण जीवन की अद्‌भुत झांकी प्रस्तुत करने के साथ ही एक युवती जनम्मा के जीवन की अंतहीन त्रासदियों को सूक्ष्मता से उजागर करता है।

**24. गांधारी**

*ना.धों. महानोर* अनु. : निशिकांत ठकार पृ. 92 रु. 11.00

निजाम सल्तनत की समाप्ति के बाद गांधारी नामक छोटे-से गांव की कहानी, जिसके अनेक चरित्र उस समय के परिवेश को जीवंत बना देते हैं।

**25. गाथा मफस्सिल**

*देवेश राय* अनु. : सूर्यनाथ सिंह पृ. 174 रु. 80.00

बंगला के प्रसिद्ध उपन्यासकार देवेश राय की सुपरिचित कृति का मनोरम अनुवाद।

ISBN 81-237-4645-8

**26. गोष्ठबिहारी का जिंदगीनामा**

*अमलेन्दु चक्रवर्ती* अनु. : सुशील गुप्ता पृ. 362 रु. 75.00

अल्पवेतन भोगी एक क्लर्क के जर्जर अर्थतंत्र और उत्कट अभिलाषा के तालमेल की मार्मिक कथा पर आधारित रोचक बांग्ला उपन्यास।

ISBN 81-237-3449-1

**27. चार दीवारों में**

*एम.टी. वासुदेवन नायर* अनु. : पद्‌मिनी मेनन पृ. 150 रु. 35.00

आधुनिक परिवेश में संयुक्त परिवार के जर्जर आदर्श को ढोते रहने के बेतुकेपन का अहसास इस मलयालम उपन्यास में बराबर कुरेदता रहता है। बेजान संबंधों की चारदीवारी में घिरे कुटुंबियों की मनोदशा का आकलन प्रस्तुत कर लेखक ने यथार्थ के चित्र को जीवंत कर दिया है।

ISBN 81-237-2162-5

**28. जीवन एक नाटक**

*पन्ना लाल पटेल* अनु. : रघुवीर चौधरी पृ. 358 रु. 60.00

गुजराती के अग्रणी कथाकार की महान कृति (मानवीनी भवाई) का हिन्दी अनुवाद, जिस पर लेखक को भारतीय ज्ञानपीठ पुरस्कार दिया गया। उपन्यास में वर्णित अकाल ऐतिहासिक दस्तावेज मात्र ही नहीं बल्कि जीवन की भयावहता से साक्षात्कार भी है।

ISBN 81-237-2738-0

**29. दवा**

*पुनत्तिल कुंजब्दुल्ला* अनु. : एन.ई.विश्वनाथ अय्यर पृ. 240 रु. 42.00

चिकित्सा की दुनिया बाहर जितनी भरोसेमंद है, ठोस है, भीतर से उतनी ही अविश्वसनीय, खोखली एवं विद्रूप...। मलयालम का यह उपन्यास इसी सचाई से रू-ब-रू कराता है।

ISBN 81-237-1271-5

**30. दानापानी**

*गोपीनाथ महांति* अनु. : शंकरलाल पुरोहित पृ. 264 रु. 30.00

भारतीय ज्ञानपीठ पुरस्कार विजेता एवं ओड़िया भाषा के मूर्धन्य उपन्यासकार का अनुपम यथार्थवादी उपन्यास, जिसकी कथावस्तु दानापानी के तीव्र द्वंद्व और पदोन्नति की समस्या को लेकर चलती है।

ISBN 81-237-0010-5

**31. देश काल पात्र**

*जे.पी. दास* अनु. : राजेन्द्र प्रसाद मिश्र पृ. 350 रु. 130.00

ओड़िया साहित्य और ओड़िया जनजीवन की धरोहर को रेखांकित करता महत्वपूर्ण उपन्यास।

ISBN 81-237-4591-5

**32. धरती की हंसी**

*लूमर डाइ* अनु. : सत्यदेव प्रसाद पृ. 184 रु. 35.00

यह अरुणाचल प्रदेश के आदि समाज के सुख-दुख, हास्य-रुदन से भरपूर एक आंचलिक उपन्यास है। इसमें स्थानीय रीति-रिवाज, पर्व-त्योहार के चित्रण के साथ सरल-सहज पहाड़ी लोगों के वाणिज्यिक परिवेश के संपर्क से अमानवीय होने की गाथा भी दर्ज है।

ISBN 81-237-1933-7

**33. धान**

*पी. वत्सला* अनु. : राकेश कालिया पृ. 374 रु. 75.00

केरल के जनजातीय किसानों के शोषण और उत्पीड़न का जीवंत चित्र उपस्थित करता हुआ प्रसिद्ध असमिया उपन्यास।

ISBN 81-237-2700-3

**34. नामघरैया**

*अतुलानंद गोस्वामी* अनु. : सत्यदेव प्रसाद पृ. 72 रु. 30.00

असम की संस्कृति, वैष्णव परंपरा और मानवीय मूल्य को ओजस्वी भाषा के साथ चित्रांकित करता प्रसिद्ध असमिया उपन्यास नामघरैया का अनुवाद।

ISBN 81-237-3621-5

**35. पगडंडियां**

*सी. राधाकृष्णन* अनु. : विनीता डोगरा पृ. 172 रु. 29.00

मलयालम समाज में अल्पबुद्धि भाई को सर्वसुरक्षा देने हेतु पति-प्रेम को त्याग देने वाली लड़की, निष्काम पुत्री प्रेम में इस लड़की के पिता द्वारा अपने अल्पबुद्धि पुत्र की हत्या को बीच कथानक में रखते हुए एक महत्वपूर्ण उपन्यास। ISBN 81-237-1838-1

**36. पात्र-विपात्र**

*एस. सोज* अनु. : उमा बंसल पृ. 116 रु. 60.00

एक बीमार बच्चे के जीवन संग्राम के बहाने चिकित्सा और अंधविश्वास की दुनिया को तार-तार करता हुआ महत्वपूर्ण उपन्यास। ISBN 81-237-3297-X

**37. पात्तुम्मा की बकरी और बाल्यकाल सखी**

*वैक्कम मुहम्मद बशीर* अनु. : रत्नमयी देवी दीक्षित पृ. 116 रु. 11.00

दो लघु उपन्यासों के इस संग्रह में से 'पात्तुम्मा की बकरी' एक निर्दोष बालिका की कहानी है, जिसका कथानक अंधविश्वास की धुरी पर घूमने वाले एक परिवार से जुड़ा है। दूसरी कृति 'बाल्यकाल सखी' मोटे तौर पर एक प्रणय कथा है।

**38. पानी पड़े पत्ता हिले**

*गौड़ किशोर घोष* अनु. : माहेश्वर पृ. 344 रु. 75.00

पूर्व बंगाल के जसोर जिले के कथ्य और भाषा के सहज प्रयोग से भरा यह आंचलिक उपन्यास ग्रामीण कहावतों, पुराने रीति-रिवाजों, विभिन्न वर्ग के व्यक्तियों, नारी-पुरुषों की भावनाओं से इस तरह परिपूर्ण है कि इसकी साहित्यिक सीमा शिखर तक चली जाती है।

ISBN 978-81-237-1883-7

**39. पिता-पुत्र**

*होमेन बरगोहांई* अनु. : दिनकर कुमार पृ. 236 रु. 75.00

दो पीढ़ियों के वैचारिक संघर्ष, असम जनपद के सामाजिक वैमनस्य, राजनीतिक षड़यंत्र आदि को प्रवहमान शैली में सूक्ष्मता से चित्रित करता असमिया उपन्यास।

ISBN978-81-237-3964-9

**40. पुराना लखनऊ**

*अब्दुल हलीम 'शरर'* अनु. : नूर नबी अब्बासी पृ. 326 रु. 45.00

अब्दुल हलीम 'शरर' की पुस्तक पुराना लखनऊ (गुजिस्तां लखनऊ) एक ऐसी सभ्यता का चित्र प्रस्तुत करती है जिसे हिंदुस्तान के एक प्रदेश में रहने वालों ने जन्म दिया है। इस दृष्टि से यह पुस्तक एक महान सभ्यता का महान इतिहास ही नहीं बल्कि हमारी राष्ट्रीय विरासत का एक महत्वपूर्ण अंग है। ISBN 81-237-1525-0

**41. फायर एरिया**

*इलियास अहमद गद्दी* अनु. : राशिद अली पृ. 154 रु. 60.00

कोलियरी के मजदूरों की व्यथा और कोल माफियाओं की अय्याशी पर आधारित रोचक उर्दू उपन्यास का हिन्दी अनुवाद। उर्दू साहित्य की सेवा के लिए साहित्य अकादेमी पुरस्कार से सम्मानित। ISBN 81-237-3325-9

**42. बंदरगाह**

*तोफिल मुहम्मद मीरान* अनु. : एच. बाल सुब्रह्मण्यम पृ. 206 रु. 41.00

शोषण का व्यूह चलाते और उस व्यूह में फंसते जाते मानवों की अंतर्वस्था की अनूठी कथा इस तमिल उपन्यास में कही गई है। ISBN 81-237-2210-9

**43. बचपन की यादें**

*माधविकुट्टि* अनु. : अरविन्दन एम. पृ. 154 रु. 35.00

मलयालम की प्रसिद्ध कथा लेखिका माधविकुट्टि का आत्म-संस्मरणात्मक उपन्यास, जो यदि 'मैं' शैली में नहीं लिखा गया होता तो भारत के किसी भी क्षेत्र के सामंती संस्कार को खंडित करती हुई सामंत बालिका की कथा होता। ISBN 81-237-2771-2

**44. बदलते चेहरे**

*जयकांतन* अनु. : एन.बी. राजगोपालन पृ. 238 रु. 50.00

तमिल से अनूदित इस उपन्यास में स्त्री-पुरुष संबंधों के विविध पहलुओं को बड़ी साफगोई और बड़े विस्तार से चित्रित किया गया है। यह उपन्यासकार का कौशल ही माना जाएगा कि एक ही व्यक्ति कभी इस संबंध को अत्यंत अर्थपूर्ण साबित कर देता है तो कभी एकदम निरर्थक। ISBN 81-237-1571-4

**45. बाहर का आदमी**

*जगशिर्पियन* अनु. : रा. बीलिनाथन पृ. 248 रु. 26.00

मूलतया तमिल भाषा का यह उपन्यास आम पाठकों का जीवन के अपरिचित पहलुओं से परिचय कराता है। मद्रास आए एक शरणार्थी की कथा के माध्यम से इस उपन्यास में जीवन के कई महत्वपूर्ण बिंदुओं पर प्रकाश डाला गया है।

**46. भटके हुए लोग**

*हरचरन चावला* अनु. : खुर्शीद आलम पृ. 170 रु. 60.00

श्रम और प्रतिभा के देशांतर पलायन और वहां के भारतीय नागरिकों के मन में अपने देश की धरती के लिए उठती टीस का जीवंत चित्र प्रस्तुत करता हुआ प्रसिद्ध उर्दू उपन्यास।

ISBN 81-237-3920-6

**272. हमारी नौसेना**

*कमांडर आर.एन.गुलाटी* अनु. : सुरेश उनियाल पृ. 64 रु. 9.00

दुनिया में अपना प्रमुख स्थान रखने वाली भारतीय नौसेना की कहानी, जो हमारे देश की जल सीमा की रक्षा करने में सर्वथा समर्थ है। ISBN 81-237-0923-4

**273. हवा की अनोखी दुनिया**

*आर.के. मूर्ति* अनु. : स्नेहलता त्यागी पृ. 56 रु. 30.00

हवा अथवा वायु के संबंध में वैज्ञानिक जानकारी जो कि कहानी के माध्यम से कही गई है। ISBN 978-81-237-4513-8

**274. हुएनत्सांग की भारत यात्रा**

*बैलिंदर, हरिंदर धनोआ* अनु. : दमयंती गुरुदेव पृ. 64 रु. 15.00

हर्ष के काल में बुद्ध धर्म के ज्ञान-भंडार की खोज में भारत आने वाले चीनी यात्री हुएनत्सांग द्वारा भारत का आंखों देखा वर्णन इस पुस्तक में है। इसमें तत्कालीन भारत की जानकारी मिलती है। ISBN 81-237-0930-7

**275. WWW.घना जंगल.कॉम**

*हरिकृष्ण देवसरे* पृ. 56 रु. 35.00

यह पुस्तक कहानी के माध्यम से कंप्यूटर और इंटरनेट के फायदे और नुकसान की जानकारी बड़ी सहजता से देती है। अति सुंदर चित्रांकन। ISBN 81-237-4642-3

**276. नवाब रंगीले**

*आबिद सुरती* पृ. 110 रु. 60.00

प्रख्यात कार्टूनिस्ट व लेखक आबिद सुरती का लघु उपन्यास 13-18 वर्ष के किशोर बच्चों के लिए विशेष रूप से है, हालांकि इसे सभी आयु वर्ग के लोग पसंद करेंगे। उपन्यास कई खंडों में विभाजित है, लेकिन मुख्य कहानी रंगीले नवाब के चारों ओर ही घूमती है। घटनाओं में मनोरंजन, हास्य के साथ-साथ चुटीले व्यंग्य भी हैं। अपरोक्ष रूप से राष्ट्रीय एकता, वृक्षारोपण जैसे संदेश भी हैं, लेकिन कहीं प्रतीत नहीं होता है कि कोई संदेश दिया जा रहा है। ISBN 978-81-237-5200-6

**277. मैं हूं सोना**

*मनोरमा जफ़ा* पृ. 110 रु. 25.00

किशोर वर्ग के बालिकाओं एवं बालकों के लिए एच.आई.वी./एड्स जागरूकता हेतु एक उपन्यास। ISBN 978-81-237-5215-0

**278. स्वाधीनता संग्राम**

*रेखा जैन* पृ. 40 रु. 25.00

इस बाल-नाटक में अंग्रेजी राज से अपने भारत देश को आजाद कराने के संघर्ष का संक्षिप्त इतिहास बताने का प्रयास किया गया है। ISBN 978-81-237-5222-8

# नवसाक्षर साहित्यमाला

*महिला सशक्तीकरण*

**1. अंधेरा घर**

*पुदुवै चन्द्रहरि* अनु. : विजयलक्ष्मी सुंदरराजन पृ. 24 रु. 7.00

यह एक अशिक्षित मां की कहानी है। वह हमेशा झगड़ती रहती है और अंततः मृत्यु को प्राप्त होती है। तमिल से हिन्दी में अनूदित रचना। ISBN 81-237-3895-1

**2. अपना मुकाम**

*मो. साजिद खान* पृ. 12 रु. 7.00

शमा के परिवार के दूसरे लोग शमा की शादी करना चाहते थे लेकिन शमा ने पढ़ाई कर टीचर की नौकरी कर ली। और अपना जीवन साथी भी तलाश लिया। पढ़ाई की महत्ता बताती यह पुस्तक। ISBN 81-237-3851-X

**3. आंसू का खारापन**

*चिनु मोदी* अनु. : वर्षा दास पृ. 16 रु. 5.00

केसरटी गांव के किरपा पंडित ने अंबा सुथारिन की बेटी मंजू से दिल लगाया, पर उसकी मां ने शादी कहीं और कर दी। वियोगी किरपा ने हनुमान की शरण ली लेकिन जब मंजू विधवा हुई तो वह हनुमानजी को छोड़कर कहीं चला गया। ISBN 81-237-2696-6

**4. आंखें खुल गईं**

*कासी विल्लवन* अनु. : विजयलक्ष्मी सुंदरराजन पृ. 12 रु. 9.00

यह कहानी शराबी किलियन की है। उसकी देखादेखी उसकी पत्नी, बच्चे भी इस धंधे में आ जाते हैं और अपना सब कुछ तबाह कर बैठते हैं। ISBN 81-237-3726-2

**5. औरत जात**

*एस. साकी* अनु. : मोना साकी पृ. 20 रु. 9.00

स्त्री के चरित्र पर केंद्रित पंजाबी कथाकार की एक श्रेष्ठ रचना।

ISBN 81-237-2683-4

6. उजाला

*आशा दुबे* पृ. 16 रु. 5.00

नारी शिक्षा के महत्व को दर्शाती इस कहानी की नायिका कम उम्र में ही विधवा हो गई लेकिन उसने हिम्मत नहीं हारी और डाक्टर बनकर गांव की सेवा में जुट गई।

ISBN 81-237-1830-0

**7. उजाले की राह**

*मो. साजिद खान* पृ. 12 रु. 6.00

कोई काम छोटा नहीं होता। हिम्मत कभी नहीं हारनी चाहिए। अहमद को जीने का मंत्र मिल गया, उसने काम शुरू कर दिया।

ISBN 81-237-3797-1

**8. इस हाथ दे, उस हाथ ले**

*आभा झा* पृ. 16 रु. 9.00

आज के जमाने में सबको बेटा चाहिए। पुस्तक बताती है बेटी भी परिवार के लिए बेहद जरूरी है। लाजो ने एक शर्त रख छोड़ी थी। वह शर्त क्या थी? जानने के लिए पुस्तक पढ़ें।

ISBN 81-237-4640-7

**9. एक औरत एक जिंदगी**

*रामदरश मिश्र* पृ. 20 रु. 8.00

अकेली औरत पति की मृत्यु के बाद समाज से संघर्ष करती हुई अपना स्थान बनाती है। हिन्दी के प्रतिष्ठित रचनाकार की एक सशक्त कथा।

ISBN 81-237-2602-3

**10. एक थी लता**

*गार्गी चक्रवर्ती* पृ. 36 रु. 15.00

निम्न परिवार की लता द्वारा लापरवाह भाई के होते हुए मां की चिता को अग्नि देने की कथा, जो मानवीय संवेदना को दर्शाती है।

ISBN 81-237-1958-2

**11. एक थी सुल्ताना**

*नासिरा शर्मा* पृ. 24 रु. 10.00

मुस्लिम लड़की भी तलाक ले सकती है। समाज में दोनों को बराबर का अधिकार है। कल्लू मियां की लड़की सुल्ताना ने भी अधिकार को समझा और दूसरी शादी के लिए हामी भर दी।

ISBN 81-237-4560-5

**12. ऐसा क्यों**

*बालकृष्ण बोकील* अनु. : वर्षा दास पृ. 14 रु. 10.00

लड़के-लड़कियों में भेद करने की सामाजिक कुप्रथा पर चोट करती दस कविताओं का संग्रह।

ISBN 81-237-1233-2

13. ऐसे हुई सयानी लाली

*दिनेश पुरोहित* पृ. 40 रु. 10.00

इस पुस्तक में दो कहानियां हैं। पहली कहानी में लाली नामक लड़की के सामाजिक संघर्ष का ब्यौरा है। दूसरी कहानी में शहर में काम करने के बाद हमेशा के लिए वापस गांव लौटने की कहानी है। ISBN 81-237-0580-8

14. कमला

*अरविन्द मिश्र* पृ. 16 रु. 9.00

कमला ने गांव की महिलाओं को एकत्र कर साक्षरता केंद्र की शुरुआत की। महिलाओं की एकता ने अपने मंडल को कैसे अपने प्रदेश में सर्वश्रेष्ठ बना दिया, पढ़िए।

ISBN 81-237-4771-3

15. कटे पंखों वाली परी

*कुलदीप सिंह धीर* पृ.16 रु.12.00

युवावस्था में नेत्रहीनता का दंश झेलने वाली एक लड़की के हौसले की कहानी। विपरीत स्थितियों के बावजूद उसे नोकरी मिली और बाद में एक भले-चंगे युवक से शादी भी।

ISBN 978-81-237-5711-7

16. किरन

*राजेश शुक्ला* पृ. 14 रु. 9.00

'किरन' कहानी एक ऐसी संवेदनशील किशोरी है जो प्रकृति को प्रेम करने वाली है। प्रकृति के प्रति उसकी संवेदनशीलता को देखकर मैडम गांव के लोगों को पर्यावरण के प्रति जागरूक करती हैं। ISBN 978-81-237-5455-0

17. कोशी मेरी बेटी

*आशा दुबे* पृ. 16 रु. 6.00

पिता के गुजर जाने के बाद कोशी ने हिम्मत नहीं हारी। उसने बचपन में मिट्टी के खिलौने बनाना सीखा था। बचपन का हुनर जीवन-यापन के काम आया। छत्तीसगढ़ की महिला रचनाकार की महत्वपूर्ण रचना। ISBN 81-237-4080-8

18. खेमी

*रामनारायण पाठक 'द्विरेफ'* अनु. : वर्षा दास पृ.16 रु. 5.00

गुजराती के प्रसिद्ध कथाकार 'द्विरेफ' द्वारा लिखी यह कहानी खेमी के अपने पति धनिया के प्रति अटूट प्यार पर केंद्रित है। ISBN 81-237-1249-9

**19. गुड्डी**

*मुकेश पचौरी* पृ. 20 रु. 10.00

यह पुस्तक किशोरी के मनोविज्ञान पर केंद्रित है। मां-बाप को चाहिए कि वे कुछ पल अपने बच्चों के साथ बिताएं और उनकी भावना को समझें। ISBN 978-81-237-5194-8

**20. गुलकी बन्नो**

*धर्मवीर भारती* रूपां. : कन्हैयालाल नंदन पृ. 32 रु. 8.00

गुलकी बन्नो एक सब्जी वाली कुबड़ी है, जिसे उसके आदमी ने छोड़ दिया। बच्चे उसे सताते हैं पर वह बुरा नहीं मानती। आखिर एक दिन गुलकी अपने आदमी के साथ चली गई। ISBN 81-237-3413-1

**21. गुलाबा**

*नलिनी श्रीवास्तव* पृ. 15 रु. 9.00

यह कहानी गुलाबा जैसी कर्मठ और लगन की पक्की महिला के संघर्ष की गाथा कहती है। गुलाबा अपनी मेहनत और लगन से अपने पुत्र खेमलाल को पढ़ा लिखाकर एक बड़ा अफसर बनाती है। ISBN 978-81-237-5094-1

**22. गुंजा की नैनी**

*कासिम खुर्शीद* पृ. 16 रु. 9.00

प्रस्तुत कहानी जागरूक किसान दंपती के जीवन में आने वाले उतार-चढ़ावों को केंद्र में रखकर लिखी गई है। ISBN 978-81-237-5490-1

**23. घर लौट चलो**

*मीनाक्षी स्वामी* पृ. 12 रु. 7.00

संतान न होने के लिए पुरुष व महिलाएं दोनों उत्तरदायी हैं। मात्र महिलाओं को दोषी ठहराने को अनुचित बताती कहानी। ISBN 81-237-1835-4

**24. चतुर लड़की**

*चित्रा नाईक* पृ. 8 रु. 8.00

इस चित्र प्रधान पुस्तक में एक ऐसी बुद्धिमान लड़की की कथा है जिसने अपने किसान पिता को धूर्त साहूकार के चंगुल से बचाया। ISBN 81-237-0035-0

**25. चंपा**

*लक्ष्मी कन्नन* पृ. 16 रु. 13.00

यह कहानी औरत के जीवट की है। चंपा का पति शराब पीकर मर गया। कैसे और किन हालात में चंपा ने घर को संभाला? किन कारणों से चंपा को गांव में मान मिला? कैसे उसने अपने आपको कामकाज के काबिल बनाया? बताती है यह पुस्तक।

ISBN 81-237-3511-1

**26. जलने से बचाव**

*कल्पना सूद लाल* अनु. और रूपां. : पंकज चतुर्वेदी पृ. 46 रु. 20.00

'जलने का इलाज करने से बेहतर है कि उससे बचाव करें' यह संदेश देती इस पुस्तक में बताया गया है कि किस तरह मामूली-सी लापरवाही आग की भयंकर घटना का कारण बन जाती है। थोड़ी सी सावधानी व्यक्ति को बहुत बड़ी दिक्कतों से बचा सकती है।

ISBN 978-81-237-4999-0

**27. जैसा बोओगे**

*सु. समुत्तिरम* अनु. : विजयलक्ष्मी सुंदरराजन पृ. 16 रु. 6.00

यह ससुर और बहू केंद्रित एक बेहतरीन रचना है। अगर बहू अपने ससुर को पिता का दर्जा दे तो बुज़ुर्ग पीढ़ी हमेशा आशीष ही देगी। तमिल की एक आदर्श रचना।

ISBN 81-237-3793-9

**28. ठगिनी**

*सुबोध घोष* अनु. : देवलीना पृ. 32 रु. 7.00

एक बाप-बेटी हमेशा भोले-भाले लोगों को शादी का झांसा देकर माल हड़प कर जाते थे। आखिर एक दिन बेटी ही बाप को ठगकर अपने दूल्हे के साथ हमेशा के लिए घर छोड़ गई।

ISBN 81-237-2732-1

**29. तपोवन का राजा**

*प्रेम सिंह नेगी* पृ. 16 रु. 10.00

यह कहानी बड़ी रोचक है। यह बताती है हर अच्छी या बुरी बात के पीछे कसूरवार आदमी ही है।

ISBN 81-237-3510-3

**30. देवपुर की बुआ**

*वीरेन्द्र तंवर* पृ. 20 रु. 9.00

लीला दाई ने सरपंच पद जीत कर पुराने सरपंच को घुटने टेकने पर मजबूर कर दिया। बताती है यह सरल रचना।

ISBN 81-237-3765-3

**31. देर है अंधेर नहीं**

*वीरेन्द्र तंवर* पृ. 12 रु. 7.00

अपने आदमी के शक का शिकार हुई कला ने आत्महत्या क्यों की? उसके पति की गिरफ्तारी और थानेदार की नौकरी क्यों गई? पढ़िए मानवाधिकार पर केंद्रित एक असरदार रचना।

ISBN 81-237-2750-X

32. दुमेला की विमला

*माल चंद तिवाड़ी* पृ. 16 रु. 9.00

यह कहानी महिलाओं के स्वाभिमान का जीवंत चित्र प्रस्तुत करती है। 12वीं पास विमला ने पूर्व सरपंच की तरकीब को कामयाब नहीं होने दिया। सुंदर चित्रांकन ने कहानी में रोचकता भर दी है।

ISBN 978-81-237-5470-3

33. नया सवेरा

*योगेन्द्र नाथ शर्मा 'अरुण'* पृ. 24 रु. 13.00

ज्यादा बड़ा परिवार हो तो अलग तरह की समस्याएं उत्पन्न हो जाती हैं। छोटे परिवार का संदेश जब डाक्टरनी ने दिया तो दादी भी मान गई।

ISBN 81-237-4677-6

34. पापड़ बड़ी बनाएं

*प्रज्ञा बाछोतिया* पृ. 16 रु. 9.00

महिलाएं खाली समय का सदुपयोग कर आर्थिक दृष्टि से संपन्न हो सकती हैं। वे कैसे लघु कुटीर उद्योग की शुरुआत कर सकती हैं। सरल भाषा में बताती पुस्तक।

ISBN 81-237-5199-3

35. पूछेरी

*मनोहर चमोली 'मनु'* पृ. 16 रु. 9.00

पूछेरी कहानी एक अनाथ किंतु जागरूक एवं साहसी लड़की पर केंद्रित है। उसकी दिलेरी को देखकर गांव के मुखिया ने उसे अनाथ नहीं बल्कि पूरे गांव की बेटी कहकर संबोधित किया।

ISBN 978-81-237-5498-7

36. पिंडदान

*ज्योत्स्ना मिलन* पृ. 16 रु. 9.00

विवाह के बाद कोई जात-पांत नहीं रहती, ऐसा काका ने बुआ को समझाया। बात बुआ ने समझ ली और बहू को रसोई में काम करने दिया।

ISBN 81-237-3430-1

37. प्रेम का सार

*यशपाल* रूपां. : विनीता अग्रवाल पृ. 20 रु. 10.00

एक पत्नी के प्यार और त्याग को दर्शाती हिन्दी के सुप्रसिद्ध कथाकार यशपाल की कहानी का रूपांतरण।

ISBN 81-237-0898-X

**38. बड़ी हो रही है लड़की**

*रघुवीर सहाय* पृ. 16 रु. 7.00

लड़की किन परिस्थितियों में कैसे और किस तरह अपना विकास करती है। ऐसे ही सतरंगी रंगों को इस किताब में समेटा गया है। पुस्तक की खूबसूरती चित्रों ने बढ़ा दी है। ISBN 81-237-3114-0

**39. बहादुर दीदी**

*गार्गी चक्रवर्ती* पृ. 16 रु. 10.00

एक माली की लड़की आशा जब ससुराल गई तो सास-ससुर और पति ने दहेज के लिए खूब सताया। उसने अपनी बेबसी की चिट्ठी घर लिख भेजी। पढ़ी-लिखी बहन ने शिकायत कर सबको हवालात में बंद करवाया। अपने अधिकारों की रक्षा पर केंद्रित पुस्तक बेहद उपयोगी है। ISBN 81-237-3470-0

**40. बुधिया का सपना**

पृ. 20 रु. 10.00

स्त्री के जीवट पर केंद्रित कहानी। कैसे बुधिया पर जुल्म हुआ लेकिन उसने हार नहीं मानी। थाने जाकर शिकायत कर न्याय की हकदार बनी बुधिया।

ISBN 81-237-4759-4

**41. बंसीधर अब तू किधर जाएगा रे?**

*श्री म. माटे* अनु. : लछमन हर्दवाणी पृ. 20 रु. 10.00

मराठी से अनूदित हिंदी रचना। ISBN 81-237-3768-8

**42. भगत की सीख**

*बलदेव साव* पृ. 16 रु. 6.00

भाई-भाई का झगड़ा किस घर में नहीं होता? पिता की बात नहीं मानी तो घर बिखर गया। छत्तीसगढ़ के वरिष्ठ कथाकार की मार्मिक रचना। ISBN 81-237-3925-7

**43. भले घर का लड़का**

*सतीश जायसवाल* पृ. 16 रु. 7.00

यह कहानी घर से भाग आए लड़के की है जो बाद में बड़ा पछताता है। वरिष्ठ लेखक सतीश जायसवाल की एक श्रेष्ठ रचना। ISBN 81-237-3894-3

**44. भानसोज की चैती**

*गिरीश पंकज* पृ. 16 रु. 5.00

गांव में शराबबंदी के लिए महिलाओं द्वारा एकत्र होकर किए गए संघर्ष की कहानी।

ISBN 81-237-1781-4

**45. भाभी बनी सरपंच**

*वीरेन्द्र तंवर* पृ. 16 रु. 10.00

अनपढ़ भाभी कैसे गांव की सरपंच बनी? किस तरह गांव के मुखिया जालिम सिंह की जमानत जब्त हुई? गांव के विकास पर केंद्रित यह पुस्तक।

ISBN 81-237-3482-4

**46. भूल**

*जैबुन्निसा 'हया'* पृ. 16 रु. 9.00

प्रस्तुत कहानी 'भूल' एक अपाहिज किंतु स्वाभिमानी लड़की रेवती पर केंद्रित है। कहानी की लेखिका ने रेवती के माध्यम से समाज और परिवार में उपेक्षित विकलांगों के अदम्य साहस और उनके जन्मजात गुणों की ओर ध्यान आकर्षित किया है।

ISBN 978-81-237-5526-7

**47. भूल का शूल**

*शारदा कुमारी* पृ. 16 रु. 10.00

कहानी सिखाती है कि कभी भी दूसरे व्यक्ति पर आरोप बिना देखे नहीं लगाना चाहिए। एड्स जैसी बीमारी कई कारणों से हो सकती है जिसका समय रहते इलाज किया जा सकता है।

ISBN 81-237-3432-8

**48. मतदाता सावित्रीबाला**

*बनफूल* पृ. 12 रु. 5.00

प्रस्तुत कहानी में संघर्ष से जूझती एक गरीब मां का चित्रण है, जिसे अनेक कष्टों का सामना करना पड़ता है।

ISBN 81-237-2100-5

**49. मिट्टी का आदमी**

*वासिरेड्डी सीता देवी* अनु. : जे. एल. रेड्डी पृ. 32 रु. 10.00

अपनी गलतियों के कारण वरूथिनी ने अपना घर, परिवार, धन-दौलत, मान-मर्यादा को कैसे खो दिया? यही बताती है तेलुगु से हिंदी में अनूदित यह रचना।

ISBN 81-237-3896-X

**50. मेरा भाई है...**

*सनत कुमार भट्ट* रूपां. एवं अनु. : वर्षा दास पृ. 12 रु. 5.00

नवसाक्षरों के लिए पहले प्राइमर के साथ पढ़ी जा सके ऐसी पुस्तिका का मूल गुजराती से हिंदी में किया गया एक अनूठा प्रयास।

ISBN 81-237-2931-8

**51. महिला पढ़-लिख ले तो?**

रूपां. : वर्षा दास — पृ. 12 — रु. 11.00

महिलाएं अगर साक्षर हो जाएं तो उन्हें तथा उनके परिवार को क्या क्या लाभ हो सकते हैं, इसकी जानकारी देने वाली पुस्तक। ISBN 81-237-0767-3

**52. मैना दीदी की कहानियां**

*जयंत कुमार त्रिभुवन* — पृ. 36 — रु. 12.00

इस पुस्तक में दो कहानियां संकलित हैं। दोनों ही कहानियों में नारी द्वारा अपने अधिकारों की पहचान और उनके लिए लड़ने का वर्णन है। ISBN 81-237-0192-6

**53. मुक्ति के लिए**

*जगवीर सिंह वर्मा* — पृ. 20 — रु. 6.00

पति की मौत के बाद सिरदारी तेरहवें दिन ही काम की तलाश में निकल पड़ती है। अकेली औरत के जूझने की एक सशक्त रचना। ISBN 81-237-2342-3

**54. मुलाणा का बकस**

*व्यंकटेश माडगुलकर* — अनु. : हेमा जावडेकर — पृ. 16 — रु. 5.00

दिमागी हालत से कमजोर मेहनती बकस सारा दिन बकरियां चराता है। चाची की जली-कटी सहता है। समाज में फैले शोषण पर केंद्रित मराठी की एक मर्मस्पर्शी रचना।

ISBN 81-237-3070-5

**55. यह जवाबदारी किसकी**

*बालकृष्ण बोकील* — पृ. 32 — रु. 12.00

विवाह के बाद अपने गांव लौटकर एक लड़की विभिन्न परिवारों के बड़े-बूढ़ों की एक बैठक बुलाती है और उन्हें इस बात के लिए दोषी ठहराती है कि उन्होंने उसे अनपढ़ रखा। सब अपनी भूल स्वीकार कर बदलाव लाने का निर्णय लेते हैं।

ISBN 81-237-0185-3

**56. रामो चंडी**

*चंदन नेगी* — अनु. : सुभाष नीरव — पृ. 18 — रु. 12.00

पंजाबी लेखिका की एक मार्मिक रचना। एक ही मुहल्ले में एक ही नाम की पांच औरतें रहती हैं। ऐसे में रामो चंडी को जानना बेहद जरूरी हो जाता है।

ISBN 81-237-4676-8

**57. लखमी**

*धूमकेतू* — अनु. : गीता जैन; रूपां. : चंद्रकांत सेठ — पृ. 20 — रु. 6.00

गृहस्थी में बचत के महत्व को दर्शाती कहानी। ISBN 81-237-1575-7

**58. लाली**

*बलदेव सिंह 'बद्दन'* पृ. 12 रु. 8.00

बिमला और हरखू को अपने दोनों बच्चों से बड़ा लगाव था। जब लाली की शहर में नौकरी लगने की खबर आई तो विमला की खुशी देखते ही बनती थी।

ISBN 81-237-4717-9

**59. वसीयत**

*अनसूया अग्रवाल* पृ. 18 रु. 9.00

'वसीयत' कहानी अविवाहित स्त्रियों पर केंद्रित है। कहानी हमें बताती है किस प्रकार पारिवारिक जिम्मेदारियां और स्वार्थी लोगों से धोखा खाई ये महिलाएं अपने पैरों पर खड़ी होकर स्वाभिमान से जीती हैं।

ISBN 978-81-237-5456-7

**60. सच्ची खुशी**

*अमर गोस्वामी* पृ. 12 रु. 6.00

दामोदर पांडे ने अपनी समाज सेवा के साथ अपनी मां के छुआछूत के भेदभाव को बिल्कुल मिटा दिया। वरिष्ठ कथाकार की एक आदर्श रचना।

ISBN 81-237-3909-5

**61. सरला ने कहा**

*जमुना प्रसाद कसार* पृ. 16 रु. 9.00

सरला पढ़-लिख कर समझदार हो गई तो उसके मां-बाप को बड़ी खुशी हुई। छत्तीसगढ़ के वयोवृद्ध रचनाकार की एक महत्वपूर्ण रचना।

ISBN 81-237-3863-3

**62. सुजाता की सास**

*शिव मृदुल* पृ. 12 रु. 8.00

प्रस्तुत कहानी में लेखक ने सुधारवादी दृष्टिकोण अपनाया है। सुजाता की सास लड़के और लड़की में कोई भेद नहीं रखती है। सास के इस उदारवादी और ममतामयी व्यवहार से सुजाता की सास के प्रति पूर्व में बनाई गई गलत धारणाएं टूट गईं।

ISBN 978-81-237-5559-5

**63. सागर**

*वर्षा दास* पृ. 16 रु. 8.00

ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित पहली पुस्तक, जिसमें एक भी संयुक्ताक्षर नहीं है। इसका उपयोग साक्षरता के पहले प्राइमर के साथ किया जा सकता है। ISBN 81-237-2771-1

*एकता व सद्भाव*

**1. अमरु की कहानी**

*गुरमेल मडाहड़* पृ.16 रु.13.00

अमरु नामक लड़के ने कैसे अपनी लगन एवं मेहनत से अपने व अपने परिवार का जीवन खुशहाल बनाया, इसकी कहानी है इस पुस्तक में। एक प्रेरक रचना।

ISBN 978-81-237-5712-4

**2. इंसान की पहचान**

*गिरीश पंकज* पृ. 16 रु. 9.00

यह कहानी सेजपुर गांव के दो किसानों की है। एक गरीब है और दूसरा अमीर। कैसे अमीर किसान का हृदय परिवर्तन हुआ? बताती है यह पुस्तक।

ISBN 81-237-3481-6

**3. एक गांव जगतपुर**

*कृष्ण कुमार* पृ. 14 रु. 10.00

यह कहानी बताती है कि गांव में नारी शिक्षा में अगर महिलाओं को जोड़ दिया जाए तो सचमुच एक क्रांतिकारी परिवर्तन किया जा सकता है। यह परिवर्तन जगतपुर में भी हुआ।

ISBN 81-237-4595-8

**4. एक ही धारा**

*बटरोही* पृ. 24 रु. 11.00

प्रस्तुत पुस्तक में गांव में व्याप्त ऊंच-नीच की कुरीति पर सटीक प्रहार किया गया है।

ISBN 81-237-0011-3

**5. एकता का पुल**

*मोहम्मद अलीम* पृ. 16 रु. 10.00

गांव की हर जाति व धर्म के लोगों को शोषण के विरुद्ध उठकर कार्यवाही करने की प्रेरणा देने वाली कहानी।

ISBN 81-237-0590-5

**6. केसर की महक**

*बचिंत कौर* पृ.16 रु.13.00

अपना बच्चा न होने की स्थिति में एक ग्रामीण दंपति शहर जाकर अनाथालय से एक बच्चा गोद ले लेता है जिससे घर भर में खुशी तैर जाती है।

ISBN 978-81-237-5710-0

**7. गुल्लू**

*नासिरा शर्मा* पृ. 12 रु. 8.00

कैसे गुल्लू अपनी अच्छाई से कुछ शरारती बच्चों के आचरण को बदल देता है। गुल्लू की मासूमियत पूरी कहानी का मूल केंद्र है। ISBN 81-237-4286-5

**8. चंदर का सुख**

*सीतेश आलोक* पृ. 16 रु. 9.00

वरिष्ठ लेखक की सरस कहानी जो बतलाती है कि कभी भी हमें किसी को दुःख नहीं पहुंचाना चाहिए। ISBN 81-237-4789-6

**9. दयाबाई**

*शरद सिंह* पृ. 14 रु. 9.00

महिलाएं भी परिवार का पालन-पोषण कर सकती हैं, अपने पति का सहयोग भी कर सकती हैं यही इस कहानी में बताया गया है। ISBN 81-237-664-4

**10. दयाल**

*आबासाहब वाघमारे* अनु. : लछमन हर्दवाणी पृ. 32 रु. 9.00

यह कहानी एक दयालु आदमी की है जो हमेशा सबके सुख-दुख में आगे रहता है। युवा शक्ति और जनचेतना को जगाने की इसकी एक मिसाल थी। ISBN 81-237-3477-8

**11. धरती निचला बैल**

*कुलवंत सिंह विर्क* अनु. : सुभाष नीरव पृ. 24 रु. 5.00

करमसिंह और मानसिंह पक्के दोस्त थे। अपनी छुट्टी काटकर मानसिंह करमसिंह के गांव पहुंचा तो अंत तक बापू ने उसकी मौत की खबर मानसिंह से छिपाए रखी। जब बात खुली तो दोनों फूट-फूटकर रो पड़े। पंजाबी कथाकार की बेहद मार्मिक रचना। ISBN 81-237-2731-3

**12. जैसे सबके दिन फिरे**

*श्याम सुंदर त्रिपाठी* पृ. 24 रु. 9.00

'अन्न कोठी' की महत्ता बताती छत्तीसगढ़ के लेखक की एक रोचक कहानी।

ISBN 81-237-3746-7

**13. झुमनी आपा का गांव**

*रचना सिद्धा* पृ. 16 रु. 9.00

सभी लोग बराबर हैं। कौन छोटा कौन बड़ा? एक झुमनी आपा ही थी जिसने नफरत की हवा को रोकने का बीड़ा उठाया। गांव में एक मिसाल कायम कर गई झुमनी आपा।

ISBN 81-237-4625-3

**14. पहले आप**

*इब्ने कंवल* अनु. : उमा बंसल पृ. 16 रु. 9.00

एक-दूसरे को बेहद प्यार करने वाले पति-पत्नी की रोचक कहानी जो मौत के फरिश्ते को सामने पाकर अपने से पहले अपने साथी की मौत चाहते हैं।

ISBN 978-81-237-5612-7

**15. पारसमणि**

*ईश्वर पेटलीकर* अनु. एवं रूपां. : वर्षा दास पृ. 20 रु. 7.00

प्रस्तुत पुस्तक समाज में व्याप्त छुआछूत, ऊंच-नीच को समाप्त करने की प्रेरणा देती है।

ISBN 81-237-1531-5

**16. बहादुर बच्चे**

*सिगरुन श्रीवास्तव* पृ. 20 रु. 12.00

बच्चों की बहादुरी के किस्से रोचक भाषा में लेखिका ने लिखे हैं।

ISBN 81-237-2450-0

**17. भाई**

*सुनीता कावले* अनु. : लछमन हर्दवाणी पृ. 30 रु. 8.00

कुष्ट रोग कोई भयावह बीमारी नहीं है। जब गांववालों को यह पता चला तो उन्हें अपनी गलती का एहसास हुआ। उपचार के बाद राम की दुकान में फिर से चहल-पहल शुरू हो गई। हर बीमारी का इलाज है बशर्ते आप शुरू से ध्यान दें।

ISBN 81-237-3349-6

**18. भोला किसान**

*सु. पलनी सामी* अनु. : विजयलक्ष्मी सुंदरराजन पृ. 12 रु. 6.00

यह एक भोले किसान शंकर और धूर्त पंडित की कहानी है। तमिल से हिन्दी में अनूदित रचना।

ISBN 81-237-3711-4

**19. मिनीमाता**

*परदेशीराम वर्मा* पृ. 20 रु. 6.00

मिनीमाता छत्तीसगढ़ की प्राण थी। वह कैसे सांसद पद तक पहुंची। इस रोचक सफर को जानना सुखद लगेगा।

ISBN 81-237-3741-6

**20. लालटेन**

*मधुकर सिंह* पृ. 20 रु. 7.00

वरिष्ठ रचनाकार की जन-जागृति को आंदोलित करती बेहद मर्मस्पर्शी रचना।

ISBN 81-237-2775-5

**21. विघन की जड़**

*भरत ओला* पृ. 12 रु. 8.00

यह कहानी फत्तू खां और जीत सिंह के रिश्तों पर केंद्रित है। किस बात पर उनकी तकरार का अंत हुआ। रोचक कहानी। ISBN 81-237-4858-2

**22. साथी हाथ बढ़ाना**

*लक्ष्मी कन्नन* पृ. 16 रु. 9.00

कहानी बताती है भले ही हम कितने आधुनिक हो जाएं पर घर की रीढ़ हमारे माता-पिता हैं जिनके आशीर्वाद से घर में बरक्कत और खुशियां बनी रहती हैं।

ISBN 81-237-3518-9

**23. सहारा एक दूजे का**

*अशोक लाल* पृ. 16 रु. 9.00

कहानी बताती है कि पैसा, नकदी चाहे कुछ भी हो इससे कुछ दिन तो आदमी को राहत मिलती है, लेकिन सारी जिंदगी नहीं काटी जा सकती। ISBN 81-237-3431-X

**24. सुख के आंसू**

*देवेन्द्र सिंह* पृ. 16 रु. 9.00

प्रस्तुत कहानी दो दोस्तों–धनसिंह और गोपाल की दोस्ती का बड़ा मार्मिक वर्णन करती है। ISBN 978-81-237-5473-4

*स्वास्थ्य*

**1. आशा की किरण**

*विनोद कुमार मिश्र* पृ. 20 रु. 7.00

दिमागी तौर पर कमजोर बच्चों को नई रोशनी देती यह पुस्तक।

ISBN 81-237-4002-6

**2. आंखों की देखभाल–नजर का बचाव**

*उदय चंद्र गुप्ता* पृ. 28 रु. 13.00

आंखों का विकार, देखने में परेशानी तथा आंखों के अन्य रोग और उनके उपचार का ब्योरा। ISBN 81-237-1041-0

**3. अपंगता से मुकाबला**

*विनोद कुमार मिश्र* पृ. 16 रु. 6.00

विज्ञान के इस युग में ऐसी कोई बीमारी नहीं जिसका इलाज न हो। लोगों को भी चाहिए कि ऐसी स्थिति ही न उपजे कि उन्हें बेबस होना पड़े। ISBN 81-237-3069-1

**4. ऐसा ही होगा**

*निशात फातमा* पृ. 12 रु. 9.00

यह कहानी गुटखा, तम्बाकू और अन्य नशीले सेवन की चीजों के कारण मनुष्य के स्वास्थ्य पर पड़ने वाले दुष्परिणामों का जिक्र करते हुए उनके सेवन पर रोक लगाने को जागरूक करती है।

ISBN 978-81-237-5106-1

**5. खैनी एक जहर**

*ओंकार शर्मा 'निराला'* पृ. 12 रु. 7.00

जान है तो जहान है। नशा कभी भी सगा नहीं होता। यह अपने को आप से और परिवार से दूर कर देता है। इससे बचना पूरे परिवार की खुशहाली के लिए बहुत जरूरी है।

ISBN 81-237-4197-0

**6. जब फुलवा हंसी**

*प्रभा सरस* पृ. 16 रु. 8.00

यह कटे-फटे होंठों को ठीक कर देने वाली एक रोचक कहानी है। कैसे फुलवा का जीवन बिल्कुल बदल गया। बताती है यह कहानी।

ISBN 81-237-3743-7

**7. कमली का दुश्मन**

*पुष्पा सक्सेना* पृ. 16 रु. 9.00

स्त्रियों के स्वास्थ्य पर केंद्रित यह कहानी मूलतः महिलाओं में खून की कमी से होने वाले बीमारियों और उसके निवारण के बारे में जानकारी देती है।

ISBN 978-81-237-5696-7

**8. कमर का दर्द**

*जितेन्द्र माहेश्वरी* पृ. 24 रु. 7.00

आज के व्यस्त जीवन में आदमी को कई बार झुकना पड़ता है। काम करना पड़ता है। नतीजन कमर में दर्द शुरू हो जाता है। पुस्तक सरल भाषा में बताती है कि कमर के दर्द से कैसे छुटकारा पाएं।

ISBN 81-237-2125-0

**9. कुशल माली**

*मेनका श्रीवास्तव* पृ. 16 रु. 8.00

'कुष्ठ रोग' कोई भयंकर रोग नहीं है। समय रहते इससे बचा जा सकता है। हरखू ने भी यही किया। कलेक्टर ने जब 'कुशल माली' का पुरस्कार दिया तो पूरा परिवार खुशी से झूम उठा।

ISBN 81-237-4612-1

**10. जब मन में उठे बच्चे की चाह**

*यतीश अग्रवाल* शीघ्र प्रकाश्य

प्रस्तुत कहानी में लेखक ने गर्भस्थ महिलाओं के गर्भ धारण करते समय किन-किन बातों का ध्यान रखना है इस बात की बड़ी ही महत्वपूर्ण जानकारी दी है।

**11. तंबाकू से कैसे बचें?**

*पीयूष जैन* पृ. 20 रु. 7.00

कोई भी नशा हो, उसका परिणाम हमेशा भयंकर होता है। वरिष्ठ डाक्टर द्वारा लिखी गई एक महत्वपूर्ण रचना।

ISBN 81-237-4067-0

**12. तुरंत उपचार**

*यतीश अग्रवाल* पृ. 40 रु. 13.00

आम जीवन में कोई न कोई दुर्घटना घटती रहती है। ऐसे में 'तुरंत उपचार' की आवश्यकता महसूस होती है। इस विषय को बखूबी बताती है यह उपयोगी पुस्तक।

ISBN 81-237-2114-5

**13. नई रोशनी**

*प्रभा सरस* पृ. 18 रु. 10.00

इस कहानी से कुष्ठ रोगियों में जागरूकता और जिंदगी के प्रति सकारात्मक नजरिया पैदा होता है।

ISBN 978-81-237-5472-7

**14. निश्चय**

*अरविन्द सिंह आशिया* पृ. 14 रु. 9.00

प्रस्तुत कहानी पूर्णतः महिलाओं के स्वास्थ्य पर केंद्रित है। किशोरावस्था में मासिक धर्म के बारे में पूर्ण जानकारी न होने के कारण उत्पन्न परेशानियों को रोचक ढंग से बताया गया है।

ISBN 978-81-237-5469-7

**15. पागल मौत कहें या रेबीज़**

*उदयवीर सिंह राणा* पृ. 32 रु. 14.00

रेबीज़ जैसे भयानक रोग के विषय में पूर्ण एवं लाभदायक जानकारी इस पुस्तक में दी गई है। रेबीज़ से बचने के लिए कुत्ते, बिल्ली, बंदर आदि जानवरों के काटने पर तुरंत उपचार किए जाने पर बल दिया गया है।

ISBN 81-237-0851-3

**16. पूरियों की सुगंध**

*रमाशंकर श्रीवास्तव* पृ. 24 रु. 10.00

यह कहानी खाने के शौकीन नरेश के इर्द-गिर्द घूमती है। अधिक खाना खाने से उसके पाचन तंत्र में खराबी आ गई। अंत में उसने अपनी इस बुरी आदत को छोड़ने का संकल्प किया।

ISBN 978-81-237-5497-0

**17. बड़े दिलवाला**

*डा. हरप्रीत सिंह* पृ. 28 रु. 11.00

दिल की बीमारी किसी को भी हो सकती है। आज जरूरत है कि आप अपनी सेहत का किस प्रकार ख्याल रखते हैं। प्रमुख चिकित्सक द्वारा सरल भाषा में बताती यह एक महत्वपूर्ण पुस्तक। ISBN 978-81-237-5153-5

**18. बात आंख की**

*श्रीनिवास जोशी* पृ. 16 रु. 7.00

आंख के बिना संसार अधूरा है। इसकी सुरक्षा कैसे करें? जानकारी देती है वरिष्ठ लेखक की यह उपयोगी पुस्तक। ISBN 81-237-2460-8

**19. बात कान की**

*श्रीनिवास जोशी* पृ. 16 रु. 7.00

कान हमारे शरीर का अनिवार्य अंग है। इसकी देखभाल कैसे की जाए? सरल भाषा में बताती है यह पुस्तक। ISBN 81-237-2451-1

**20. बात शादी की**

*श्रीमती एन. विजयलक्ष्मी* पृ. 16 रु. 7.00

पुस्तक बताती है कि शादी की सही उम्र क्या होनी चाहिए और मां बनने पर क्या सावधानी बरतनी चाहिए। एक उपयोगी पुस्तक। ISBN 81-237-4126-X

**21. बीमारी में भोजन कैसा हो?**

*रेनू चौहान* पृ. 36 रु. 9.00

आए दिन मनुष्य बीमार पड़ता है। वह तय नहीं कर पाता कि उस हालत में स्वस्थ रहने के लिए वह कैसा भोजन करे। इस विषय पर पुस्तक लाभदायक जानकारी देती है।

ISBN 81-237-2139-0

**22. भोजन और हमारा शरीर**

*रेनू चौहान* पृ. 52 रु. 12.00

शरीर की मशीन सुचारु रूप से चलाने के लिए जरूरी विटामिन, प्रोटीन आदि कैसे प्राप्त करें? आम परिवार सस्ते में पौष्टिक भोजन कैसे पाएं? इन सबका विवरण है, इस पुस्तक में। साथ ही हैं ज्ञानवर्धक मनोरंजक खेल भी। ISBN 81-237-1128-X

**23. मानव शरीर**

*रमेश बिजलानी* रूपां. : जितेन्द्र माहेश्वरी पृ. 20 रु. 8.00

शरीर कैसे काम करता है? इसका सरल भाषा में विवरण प्रस्तुत कर रहे हैं एक चिकित्सक। ISBN 81-237-0691-X

**24. मेले की माया**

*हरिसुमन बिष्ट* पृ. 22 रु. 10.00

'मेले की माया' कहानी गांवों में स्वास्थ्य संबंधी जागरूकता पैदा करने में बेजोड़ है। माया ने हेल्थ मेले से जो जानकारी प्राप्त की उससे गांव की सभी महिलाओं को लाभान्वित किया।

ISBN 978-81-237-5471-1

**25. संगत**

*शारदा कुमारी* पृ. 12 रु. 6.00

इस पुस्तक में बुरी संगत में फंसे एक लड़के की रोचक कहानी है।

ISBN 81-237-2123-4

**26. सजा**

*यतीश अग्रवाल* शीघ्र प्रकाश्य

प्रस्तुत कहानी में किशोरावस्था में हुई भूल के कारण एच.आई.वी. से ग्रस्त लड़की का मार्मिक चित्रण प्रस्तुत किया गया है।

**27. सात जन्मों का साथ**

*यतीश अग्रवाल* पृ. 24 रु. 10.00

सुखद दाम्पत्य जीवन में आने वाले सुख-दुखों को किस प्रकार दोनों दम्पति आपस में मिलकर सामना करते हैं।

ISBN 978-81-237-5695-0

**28. साधारण रोग**

*सुरेश नाडकर्णी* अनु. : हेमा जावडेकर पृ. 32 रु. 13.00

आम जीवन में आदमी के साथ कुछ न कुछ घटता रहता है। ऐसे में पुस्तक बताती है कि साधारण रोग से कैसे निबटें?

ISBN 81-237-2507-8

**29. सांझ सवेरा**

*मीनाक्षी स्वामी* पृ. 24 रु. 6.00

जानलेवा बीमारी 'एड्स' के कारणों व उससे बचने के उपायों पर प्रकाश डालती एक रोचक कहानी।

ISBN 81-237-1844-6

**30. हड्डी टूटने पर**

*जितेन्द्र माहेश्वरी* पृ. 32 रु. 16.00

हड्डी विशेषज्ञ द्वारा लिखित यह पुस्तक हड्डी टूटने पर किए जाने वाले उपचार के बारे में सरल और सुबोध ढंग से बताती है।

ISBN 81-237-1557-9

**31. हमारे प्राण हमारे हाथ में**

*इरा गुणसेकरन* अनु. : विजयलक्ष्मी संुदरराजन पृ. 16 रु. 10.00

पुस्तक बताती है कि मनुष्य अपनी सुरक्षा को बखूबी निभा सकता है बशर्ते वह ध्यान दे। स्वास्थ्य केंद्रित एक रचना। ISBN 81-237-3748-3

*पर्यावरण*

**1. अकाल को बुलावा**

*सहदेव साहू* अनु. : राजेंद्र प्रसाद मिश्र पृ. 20 रु. 11.00

ओड़िया से हिन्दी में अनूदित यह पुस्तक पर्यावरण संरक्षण पर केंद्रित है कि कैसे गांव वालों ने भूमि के कटाव और नुकसान को समझते हुए पुनः खेती की ओर मन लगाया। ISBN 81-237-2484-3

**2. ईंधन की कमी**

*चित्रा नाईक* पृ. 12 रु. 10.00

राज्य संसाधन केंद्र महाराष्ट्र द्वारा प्रकाशित इस सचित्र पुस्तक में, गांवों में ईंधन की समस्या के निवारण का रोचक विवरण है। ISBN 81-237-0844-0

**3. छोटे गांव की बड़ी बात**

*शुभु पटवा* पृ. 52 रु. 18.00

यह पुस्तक गांवों के परिवेश को वृक्षारोपण द्वारा हरा-भरा करने के महत्व पर प्रकाश डालती है, जिसकी आज सबसे बड़ी जरूरत है। ISBN 81-237-0850-5

**4. जंगल में जीवन**

*जित राय* रूपां. : बटरोही पृ. 28 रु. 15.00

पेड़-पौधों, जानवरों और पक्षियों के बारे में दिलचस्प जानकारी। ISBN 81-237-0184-5

**5. नीली झील**

*कमलेश्वर* रूपां. : रमेश थानवी पृ. 22 रु. 6.00

प्रकृति प्रेम को दर्शाती एक भावनात्मक कहानी। ISBN 81-237-1763-6

**6. पेड़ों की महिमा**

*रस्किन बांड* रूपां. : प्रेम सिंह नेगी पृ. 24 रु. 9.00

आमतौर पर पाए जाने वाले भारतीय वृक्षों और उनमें घोंसला बनाकर रहने वाली चिड़ियों की अद्भुत जानकारियों का संकलन। ISBN 81-237-0191-8

**7. बैक्टीरिया**
*जी जयसीलन* अनु. : विजयलक्ष्मी सुंदरराजन पृ. 20 रु. 13.00
पुस्तक बताती है कि आस-पास गंदगी बिल्कुल न फैलने दें। स्वस्थ रहना हो तो गंदगी को हटाना ही पड़ेगा। ISBN 81-237-3747-5

**8. मैं पीपल हूं**
*जगदीश चंद्रिकेश* पृ. 12 रु. 8.00
अक्सर हम अपने मन में कई प्रकार की भ्रांतियां पाल लेते हैं कि पीपल के नीचे नहीं बैठना चाहिए इत्यादि। यह पुस्तक इसी तरह की अनेक शंकाओं का समाधान और पीपल के इतिहास से परिचय कराती है।
ISBN 81-237-4723-3

**9. लीला का कमाल**
*केशव चंद्र* पृ. 20 रु. 8.00
थली गांव की औरतों ने एकजुट हो बंजर भूमि पर वृक्षारोपण कर पास-पड़ोस के गांवों की महिलाओं को भी पर्यावरण की रक्षा के लिए प्रेरित किया। ISBN 81-237-2315-6

**10. वीरगढ़ के वीर**
*हरीश नवल* पृ. 24 रु. 9.00
पर्यावरण संरक्षण पर केंद्रित एक महत्वपूर्ण कहानी जिसे सुपरिचित लेखक ने बड़े रोचक ढंग से प्रस्तुत किया है।
ISBN 81-237-4127-8

**11. हरियाली और सफाई**
अनु. : जे.एल. रेड्डी पृ. 12 रु. 9.00
हमें आस-पास के पर्यावरण को ठीक रखना है तभी हम स्वस्थ रहेंगे। खूबसूरत चित्रों के माध्यम से समझाती यह उपयोगी पुस्तक।
ISBN 81-237-3772-4

*पशुपालन*

**1. कुरज बांधी गाय**
*इंदरदान देथा* पृ. 40 रु. 10.00
यह पशु की देखभाल संबंधी कहानी है। इसमें गाय की विभिन्न नस्लों, उसके चारे, बीमारियों आदि के बारे में विस्तृत जानकारी दी गई है। ISBN 81-237-0938-2

2. नेक अभियान

*जनार्दन मिश्र* पृ. 16 रु. 9.00

नगरों-महानगरों में जहां-तहां बिखरे पड़े पॉलिथीन को निगलकर कितने ही गाय, भैंस आदि पशु अकाल मौत को प्राप्त हो जाते हैं। इसी समस्या को केंद्र में रखकर लिखी गई यह पुस्तक हमें सचेत करती है। ISBN 978-81-237-5629-5

3. रेशमा

*सरदार सिंग बैनाडे* अनु. : लछमन हर्दवाणी पृ. 24 रु. 7.00

मराठी से हिंदी में अनूदित पुस्तक में गो-पालन विषय पर महत्वपूर्ण जानकारी दी गई है।

ISBN 81-237-3210-4

*लोक-साहित्य*

1. आधी पूंछवाला राक्षस

*प्रत्यूष गुलेरी* पृ. 12 रु. 5.00

'लींडापीर' नामक शैतान से कांगड़ावासियों को मुक्ति मिलती है। हिमाचल प्रदेश की एक लोकप्रिय कथा। ISBN 81-237-2502-7

2. आओ गले मिलें

*मनोहर पुरी* पृ. 16 रु. 7.00

एक ऐतिहासिक रचना, जो बताती है कि मिल-जुलकर रहने से परिवार, राज्य कभी नहीं बिखरता। ISBN 81-237-3717-3

3. आल्हा-ऊदल

*देवीशरण सिंह 'ग्रामीण'* पृ. 14 रु. 7.00

बुंदेलखंड की मशहूर लोककथा पर आधारित। ISBN 81-237-2578-7

4. ईसुरी

*राजमणि दिवाकर* पृ. 14 रु. 4.00

बुंदेली के जनप्रिय कवि ईसुरी का संक्षिप्त परिचय। ISBN 81-237-2578-7

5. एक और पहलू

*प्रभुदयाल खट्टर* पृ. 16 रु. 6.00

छोटी-छोटी कथाएं जो जीने का नया संस्कार देती हैं। वास्तव में इन घटनाओं से ही आदमी अपना विकास कर पाता है। ISBN 81-237-3053-1

6. तीन कंजूस व अन्य कहानी

*यू.एस. आनन्द* पृ. 12 रु. 9.0

अपनी तरह की दो अद्भुत कहानियां जो पाठकों को गुदगुदाने का काम करेंगी।

ISBN 978-81-237-5192-

7. दो ठग

*गौतम शर्मा 'व्यथित'* पृ. 8 रु. 7.0

'नहले पर दहला' वाली सूक्ति यहां चरितार्थ होती है। दो ठग कैसे आपस में बुद्धू बने पढ़िए यह रोचक कहानी।

ISBN 81-237-329

8. दो भाई

*निशात फारूक* पृ. 16 रु. 9.0

यह कहानी अमीर और गरीब भाई के बारे में है। अमीर भाई के द्वारा गरीब भाई का शोष दिल दहला देता है लेकिन गरीब भाई अंततः बड़े भाई के परिवार की देखभाल करता है

ISBN 81-237-4287-

9. किरात और अर्जुन की लड़ाई

*महाकवि भारवि; पुनर्लेखन : राधावल्लभ त्रिपाठी* पृ. 32 रु. 7.0

भगवान शंकर और पार्वती किरात और किराती का वेश धारण कर अर्जुन की परीक्षा लेने कैसे कामयाब हुए? उत्सुकता जगाती यह ऐतिहासिक कथा। ISBN 81-237-2917-0

10. किस्सा डाकू रौहिणेय का

*राधावल्लभ त्रिपाठी* पृ. 28 रु. 8.0

यह कहानी हजारों साल पुरानी है। एक डाकू था। वह सेठ-साहूकारों को लूटता था कभी पकड़ में न आया। आखिर एक दिन डाकू राजा को सारी आपबीती सुनाकर संन्यास हो गया।

ISBN 81-237-3507-

11. किस का धन

*गोपाल मेघाणी* अनु. एवं रूपां. : वर्षा दास पृ. 20 रु. 11.0

पुस्तक बताती है कि सरकारी वस्तुओं का इस्तेमाल व्यक्तिगत कार्यों में नहीं करना चाहिए। गुजराती से हिंदी में अनूदित एक प्रेरणाप्रद पुस्तक। ISBN 81-237-2960-X

12. गुलेर का राजा हरिचंद

*प्रत्यूप गुलेरी* पृ. 20 रु. 5.50

हिमाचल प्रदेश के एक परोपकारी राजा की लोकप्रिय लोककथा।

ISBN 81-237-2503-

**13. गूजरी महल**

*मधुसूदन पाटिल* पृ. 12 रु. 3.50

इस पुस्तक में हिसार के गूजरी महल के बारे में रोचक ढंग से बताया गया है।

ISBN 81-237-2571-X

**14. जन्मदिन**

*बलदेव सिंह बद्दन* पृ.12 रु.11.00

एक वंचित और गरीब बालक हमउम्र धनवान किंतु सहृदय बालक की मदद से पढ़-लिखकर नौकरी प्राप्त कर लेता है। एक मार्मिक कथा। ISBN 978-81-237-5709-4

**15. जैसी करनी वैसी भरनी**

*वीरेन्द्र तंवर* पृ. 12 रु. 8.00

वरिष्ठ लेखक द्वारा लिखी गयी लालच की प्रवृत्ति से बचने की सीख देती लोककथा।

ISBN 81-237-1829-2

**16. त से तेनालीराम ब से बीरबल**

*दिविक रमेश* पृ. 23 रु. 10.00

इस पुस्तक में तेनालीराम और बीरबल की क्रमशः 'लालच की हार' और 'झपकी', इन दो कहानियों को लिया गया है। तेनालीराम और बीरबल ने अपनी सूझबूझ से समाज में ढेरों उदाहरणों और कार्यों द्वारा आम जनता को न्याय दिलवाया। आकर्षक चित्रांकन ने कहानी को रोचक बना दिया है। ISBN 978-81-237-5099-6

**17. धन का खजाना**

*मुकुल कलार्थी* अनु. : वर्षा दास पृ. 8 रु. 6.00

गुजराती की एक लोकप्रिय रचना की प्रस्तुति। ISBN 81-237-3116-7

**18. नौकरी रोशनी करने की**

*जगदीश चंद्रिकेश* पृ. 12 रु. 7.00

गुजरात के आदिवासी समुदाय की एक रोचक लोक कथा, जिसे सुपरिचित लेखक ने सरल भाषा में लिखा है। ISBN 81-237-4129-4

**19. पंडित कौन ?**

*रघुवीर चौधरी* पृ. 16 रु. 6.00

यह कहानी एक ऐसे नौजवान की है जो हर बात को तोते की तरह रट लेता था और अपने को विद्वान समझता था। आखिर इसी बड़प्पन में उसे मुंह की खानी पड़ी।

ISBN 81-237-3520-0

**20. पसीने की कमाई**

*नर्मदा प्रसाद गुप्त* पृ. 12 रु. 6.0

यह एक बुंदेलखंडी रचना है जिसमें अपने हाथ की मेहनत और मनुष्य की स्वाभाविक आदत को दिखाया गया है कि क्यों गृहणियां लालच को आसरा देती हैं।

ISBN 81-237-3408-

**21. मूमल महेन्द्र की प्रेमकथा**

*मीनाक्षी स्वामी* पृ. 20 रु. 10.00

जैसलमेर की रियासत लोदरवा की राजकुमारी मूमल और अमरकोट के राजकुमार महेन्द्रसिंह की अमर प्रेम कहानी पर आधारित है यह पुस्तक। आकर्षक चित्रांकन कहानी को जीवंत कर देता है।

ISBN 978-81-237-5070-

**22. मौसी का बेटा**

*रामसरूप अणखी* पृ.16 रु.12.00

अंधविश्वासों को दूर करती एक प्रेरक कथा।

ISBN 978-81-237-5713-1

**23. बंदगी**

*रणवीर रांग्रा* पृ. 14 रु. 7.00

अकबर बादशाह के जीवन से जुड़े एक रोचक किस्से को कहानी में पिरोया है [illegible] लेखक रणवीर रांग्रा ने।

ISBN 81-237-4269-X

**24. बलिदान**

*श्रीकृष्ण* पृ. 12 रु. 7.00

एक बूढ़ी मां ने अपने इकलौते बेटे को राज्य की रक्षा के लिए कुर्बान कर दिया। बताती है मां के जीवट की यह ऐतिहासिक कथा।

ISBN 81-237-4300-9

**25. बुढ़ापे का प्रेम**

*गणेश खुगशाल 'गणी'* पृ. 16 रु. 9.00

पहाड़ की एक रोचक लोक-कथा जिसमें बुजुर्ग दंपति की रोचक जीवन-शैली को दिखाया गया है।

ISBN 81-237-4353-X

**26. महाराज भगीरथ का सवाल**

*रघुवीर चौधरी* पृ. 16 रु. 8.00

यह एक ऐतिहासिक रचना है जिसमें शुरू से अंत तक उत्सुकता बनी रहती है।

ISBN 81-237-3450-6

**27. राक्षस की अंगूठी**

*विशाख दत्त* पुनर्लेखन : तारानंद वियोगी पृ. 32 रु. 7.00

संस्कृत के विख्यात नाटक 'मुद्राराक्षस' को सरल भाषा में हिंदी के प्रतिष्ठित रचनाकार ने नवसाक्षरों के लिए लिखा है। इसमें चाणक्य की कुशल राजनीति का परिचय मिलता है। ISBN 81-237-2917-0

**28. वतायो फकीर की कहानियां**

*मोतीलाल जोतवाणी* पृ. 12 रु. 6.00

छोटी कथाएं जीवन को कैसे गति देती हैं? कौतूहल जगाती है यह पुस्तक।

ISBN 81-237-2842-5

**29. वसंतसेना**

*महाकवि शूद्रक* पुनर्लेखन : प्रयाग शुक्ल पृ. 32 रु. 7.00

संस्कृत साहित्य की विख्यात कहानी को नवसाक्षरों के लिए सरल और रोचक शब्दों में प्रयाग शुक्ल ने लिखा है। इसमें कथा है कि किस तरह उज्जयिनी की नर्तकी बाद में नगरवधू का दर्जा पा लेती है। ISBN 81-237-2892-1

**30. शंख परी**

*मनोहर पुरी* पृ. 20 रु. 8.00

शंख परी धरती पर कैसे आ गई? उसने क्या-क्या किया? रोचक कहानी नवसाक्षरों के लिए सुपरिचित रचनाकार ने लिखी है। ISBN 81-237-4128-6

**31. सांझ-सकारे**

*मलय* (संकलनकर्ता) पृ. 16 रु. 5.50

ग्रामीण अंचलों के प्रसिद्ध गीत, जो जनमानस में रचे बसे हैं।

**32. सांझी दीवार**

*संतोख सिंह धीर* पृ.20 रु.14.00

गांव-घरों में दीवार की वजह से भाइयों के बीच होनेवाले कलह की मार्मिक कथा ।

ISBN 978-81-237-5714-8

**33. सुन्नी भूंकू**

*श्रीनिवास जोशी* पृ. 20 रु. 7.00

हिमाचल प्रदेश के वरिष्ठ लेखक द्वारा लिखी चंबा जिले की एक लोकप्रिय प्रेमकथा।

ISBN 81-237-2295-8

34. सुरहिन

*बलभद्र तिवारी* पृ. 14 रु. 4.00

सुरहिन गाय और सिंह की रोचक गाथा। ISBN 81-237-2603-1

35. हरदौल

*लोकराम रजक* पृ. 12 रु. 4.00

ओरछा राजा जुझारसिंह के छोटे भाई हरदौल की वीरता की गाथा। सरल भाषा में लिखी पुस्तक। ISBN 81-237-2569-8

*कथा साहित्य*

1. अपना रास्ता लो बाबा

*काशीनाथ सिंह* रूपां. : महेश दर्पण पृ. 16 रु. 8.00

शहर में सब बीमारियों का इलाज होता है। यही सुनकर बेचू बाबा शहर आए। देवनाथ ने बाबा के दर्द को समझा और डाक्टर को दिखाया। बाबा आश्वस्त हो आशीर्वाद दे अपने गांव लौट गए। ISBN 81-237-2344-X

2. अपनी धरती का सुख

*सत्यदेव संवितेन्द्र* पृ. 20 रु. 10.00

यह कहानी बदनू की है जो शहर जाकर शहरी बाबू बन गया था मगर अपने बेटे की जिद के आगे उसे झुकना पड़ा। उसने तय कर लिया कि उसका परिवार अब गांव में ही रहेगा। ISBN 81-237-4744-6

3. अपने-बेगाने

*पृथ्वीराज मोंगा* पृ. 16 रु. 9.00

इस कहानी में वृद्धावस्था में संतानों द्वारा किए गए अमानवीय व्यवहार को रेखांकित किया गया है। वृद्धों के प्रति संवेदना बनाए रखने में प्रस्तुत कहानी अत्यंत सार्थक है। ISBN 978-81-237-5466-6

4. आदमी जिसने भगवान को देखा

*बाल गंगाधर तिलक* रूपां. : जे.एल. रेड्डी पृ. 32 रु. 10.00

तेलुगु से हिंदी में अनूदित एक रचना का सरलीकरण, नवसाक्षरों के लिए। ISBN 81-237-4350-5

5. अब जवाब दो

*नरेन्द्र बाम* पृ. 40 रु. 10.00

इस पुस्तक में दो कहानियां संकलित हैं। एक कहानी में निस्संतान स्त्री बुधनी काकी की व्यथा है तो दूसरी में गरीबी और प्रयत्न के बीच वार्तालाप है।

**6. उपकार का बदला**

*श्रीरमणलाल सोनी* अनु. : जगदीश चंद्रिकेश पृ. 32 रु. 8.00

गुजराती की एक श्रेष्ठ रचना का हिंदी अनुवाद। ISBN 81-237-3995-8

**7. उस रात की बात**

*मिथिलेश्वर* पृ. 12 रु. 10.00

बिना किसी स्वार्थ के मुसीबत के समय अनजान शहरी के काम आना ग्रामीण जीवन में व्याप्त सरलता को उजागर करता है, यही इसकी कहानी है। ISBN 81-237-0592-1

**8. उसने कहा था**

*चंद्रधर शर्मा 'गुलेरी'* रूपां. : अमितेश्वर पृ. 20 रु. 11.00

गुलेरी जी की मार्मिक कहानी, जिसका हिन्दी साहित्य में अद्वितीय स्थान है।

ISBN 81-237-0899-8

**9. ओट**

*के.एल. गर्ग* अनु. : अमरीक सिंह दीप पृ. 20 रु. 8.00

पंजाबी के वरिष्ट कथाकार की एक महत्वपूर्ण रचना। ISBN 81-237-4277-0

**10. कफ़न**

*प्रेमचंद* रूपां. : कुमार नरेन्द्र पृ. 20 रु. 8.00

अमर कथाकार मुंशी प्रेमचंद की एक यादगार कहानी। ISBN 81-237-4289-4

**11. काम एक : तरीके अनेक**

*वीरेन्द्र मेंहदीरत्ता* पृ. 16 रु. 5.00

प्रस्तुत कहानी में एक ही कार्य को करने वाले तीन विभिन्न सोच वाले व्यक्तियों के चरित्र को बखूबी दिखाया गया है। ISBN 81-237-2326-1

**12. काकी**

*सियारामशरण गुप्त* पृ. 8 रु. 7.00

इस कहानी में शामू के बाल सुलभ मन का मानवीय चित्रण है, जो अपनी काकी की मौत का सही अर्थ नहीं समझ पाता है। वह अपनी काकी को भगवान के यहां से पतंग के माध्यम से लौटा लाने की योजना बनाता है। ISBN 81-237-1324-X

**13. करामात**

*कर्त्तार सिंह दुग्गल* पृ. 16 रु. 7.00

वरिष्ठ कथाकार की एक श्रेष्ठ कहानी नवसाक्षरों के लिए सरल भाषा में प्रस्तुत।

ISBN 81-237-4258-4

**14. करमू**

*बलदेव वंशी* पृ. 16 रु. 9.00

बाल श्रम पर केंद्रित एक रोचक कहानी। ISBN 81-237-4767-5

**15. गांव के लोग**

*मिथिलेश्वर* पृ. 24 रु. 9.00

गांव के लोगों के मन में अभी भी भाई-चारा और मदद की भावना देखने को मिलती है; यही बताती है यह कहानी।

ISBN 81-237-4421-8

**16. गुरुजी**

*शरतचंद्र चट्टोपाध्याय* रूपां. : हरिमोहन पृ. 16 रु. 8.00

बांग्ला के सुपरिचित कथाकार की एक महत्वपूर्ण रचना का हिंदी सरलीकरण लेखक हरिमोहन द्वारा प्रस्तुत। ISBN 81-237-4391-2

**17. धरती की बेटा**

*युगेश शर्मा* पृ. 20 रु. 8.00

हिंदी के सुपरिचित कथाकार की एक महत्वपूर्ण रचना। ISBN 81-237-4198-7

**18. धोरों पर ढाणी**

*कृष्ण कुमार रत्तू* पृ. 16 रु. 9.00

यह कहानी अकडू उर्फ आरिफ का है जो रेत के टीलों में पलकर बड़ा हुआ। बाद में पढ़कर आरिफ ने सबका मान बढ़ाया। जानने के लिए यह पुस्तक पढ़ें।

ISBN 81-237-4837-X

**19. चुनावी चक्कर**

*प्रेम सिंह नेगी* पृ. 16 रु. 5.00

सरपंच चालूराम अपनी चालों से हमेशा जीतता था। लेकिन गांव के लोगों ने भोलाराम को खड़ा किया और भारी मतों से जितवा दिया।

ISBN 81-237-2678-3

**20. गलती का एहसास**

*अश्वघोष* पृ. 16 रु. 7.00

गांव के भोले-भाले लोग एक साधू के चक्कर में आकर अपना सुख-चैन गंवा बैठे; वहीं गांव के ही दो नौजवानों ने मक्कार साधू के चंगुल से गांव वालों को बाहर निकाला। वरिष्ठ लेखक की एक असरदार रचना। ISBN 81-237-4354-8

**21. जग्गो ताई**

*चंद्रकिरण सौनरेक्सा* पृ. 12 रु. 8.00

हिंदी की महत्वपूर्ण कथा-लेखिका की एक असरदार रचना। जग्गो ताई ने देश की रक्षा के लिए अपनी हवेली को बेचने का निर्णय निडर होकर ले ही लिया।

ISBN 81-237-4120-0

**22. जमीन का आखिरी टुकड़ा**

*इब्राहीम शरीफ* रूपां. : विनीता अग्रवाल पृ. 32 रु. 7.00

पिता के मरने के बाद घर बिखर गया। बड़े भाई ने छोटे भाइयों को पढ़ाया-लिखाया। पति की याद दिलाता जमीन का आखिरी टुकड़ा जब बिका तो मां कैसे चुप सी हो गई? पढ़िए एक संवेदनशील कहानी।

ISBN 81-237-2348-3

**23. जमाना बदल गया**

*देवशंकर नवीन* पृ. 12 रु. 11.00

जन-जीवन में व्याप्त रूढ़ियों व अंधविश्वासों पर केंद्रित एक कहानी।

ISBN 81-237-0591-3

**24. जुम्मन मियां की घोड़ी**

*पुन्नी सिंह* रूपां. : शरद सिंह पृ. 16 रु. 8.00

जुम्मन मियां की घोड़ी ने ऐन वक्त पर धोखा देकर जुम्मन मियां को कैसे अपमानित किया? बताती है सुपरिचित रचनाकार की महत्वपूर्ण रचना।

ISBN 81-237-4409-9

**25. जल्लाद**

*नुज़्हत हसन* पृ. 16 रु. 9.00

मानवीय संवेदनाओं को उकेरती एक मर्मस्पर्शी कहानी। इसमें जल्लाद पेशे से जुड़े एक ऐसे पिता का चित्रण किया गया है, जो पुत्र के स्थान पर पुत्री के जन्म से झूम उठा। पुत्री के जन्म से उसे वंशानुगत जल्लादी पेशे से मुक्ति मिली।

ISBN 81-237-4409-9

**26. टोटकों का फेर**

*प्रेम सिंह नेगी* पृ. 24 रु. 11.00

इस पुस्तक में दो कहानियां हैं। पहली कहानी में बताया गया है कि ओझा के काले जादू के चक्कर में पड़कर बीमार हुई एक ग्रामीण महिला का डाक्टर से इलाज करवाया जाता है और वह ठीक हो जाती है। दूसरी कहानी अंधविश्वास के बारे में है जिसमें एक स्त्री की आर्थिक हानि होती है।

ISBN 81-237-0528-X

**27. टोबा टेक सिंह**

*सआदत हसन मंटो* रूपां. : शेरजंग गर्ग पृ. 20 रु. 8.00

उर्दू के प्रसिद्ध रचनाकार की विश्व प्रसिद्ध कहानी का रूपांतरण सरल भाषा में प्रस्तुत।

ISBN 81-237-4351-3

**28. डाक मुंशी**

*फकीर मोहन सेनापति* रूपां. : गिरीश पंकज पृ. 16 रु. 7.00

हरिसिंह डाकखाने में चपरासी थे। उनकी इच्छा थी कि उनका बेटा डाक बाबू बन जाए। इच्छा पूरी भी हुई। बेटे अफसर ने पिता को सम्मान तो दूर उल्टे दुत्कारना शुरू कर दिया। उड़िया की एक महत्वपूर्ण रचना।

ISBN 81-237-4288-6

**29. ढोल**

*अमितेश्वर* पृ. 16 रु. 8.00

झूठी आन-बान के दिखावे का अंत बर्बादी होता है, इस बात को दर्शाती कहानी।

ISBN 81-237-0587-5

**30. दो कहानियां पंचतंत्र से**

रूपां. : विनीता अग्रवाल पृ. 16 रु. 9.00

यह पंचतंत्र की एक लोकप्रिय रचना है। इसमें सांप और मेंढक की रोचक कथा है।

ISBN 81-237-2366-0

**31. तीन कहानियां पंचतंत्र से**

रूपां. : विनीता अग्रवाल पृ. 20 रु. 9.00

पंचतंत्र की तीन रोचक कहानियों का नवसाक्षरों के लिए सरल भाषा में रूपांतरण।

ISBN 81-237-1788-1

**32. तीन में से घटा तीन**

*महिम बरा* रूपां. : विनीता अग्रवाल पृ. 24 रु. 7.00

पूरनकान्त घर के खर्चों में उलझा रहता है। कभी भी उसके पास पैसा नहीं बचता। हमेशा अपने भाग्य पर रोता रहता है। जितना कमाता है, उतना ही गंवा देता है। प्रस्तुत कहानी में जीवन के संघर्ष का बेबाक चित्रण है।

ISBN 81-237-2115-3

**33. तीन सवाल**

*लियो तोल्सतोय* रूपां. : चन्द्रकिरण राठी पृ. 16 रु. 7.00

एक राजा था। उसे ऐसे उपाय की तलाश थी कि उसकी कभी हार न हो। राजा के मन में तीन सवाल उपजे। किसी काम को करने का सही समय क्या है? किसकी बात सुननी चाहिए? और सबसे जरूरी काम क्या है? इन प्रश्नों के उत्तर एक साधू ने किस तरह दिए? पढ़िए विश्व प्रसिद्ध रूसी लेखक लियो तोल्सतोय की यह कहानी।

ISBN 81-237-0976-5

**34. थार पर जिन्दगी**

*कासिम खुर्शीद* पृ. 12 रु. 9.00

यह कहानी किसना की है जो भेड़-बकरियां चराता था। अकाल की विपत्ति से कैसे उसने अपने को संभाला। ISBN 81-237-4781-0

**35. दुकान की चाबी**

*पोनकुन्नम वर्की* अनु. : एच. बालसुब्रह्मण्यम पृ. 28 रु. 8.00

बरगीस और कोशी दो दोस्त थे। बरगीस हमेशा चतुराई से कुछ पैसा बचाता रहा। मलयालम से अनूदित एक मार्मिक रचना। ISBN 81-237-2338-5

**36. धनीराम की बग्गी**

*जोगेश दास* रूपां. : नासिरा शर्मा पृ. 16 रु. 5.50

नौकरानी से अवैध संबंध बनाने पर साहूकार अपने बेटे को बचाता है। इस दुखद घटना से जन्मी एक मार्मिक कथा। ISBN 81-237-2117-X

**37. नमक का दारोगा**

*प्रेमचंद* रूपां. : अशोक वशिष्ठ पृ. 20 रु. 9.00

प्रेमचंद द्वारा लिखी एक विश्वप्रसिद्ध रचना। यह रचना मानवीय मूल्यों की स्पष्ट तस्वीर प्रस्तुत करती है। ISBN 81-237-4511-7

**38. बैरंग लिफाफा**

*आईदान सिंह भाटी* पृ. 16 रु. 9.00

इस कहानी में फौजी पति की पत्नी का दर्द पत्र के माध्यम से व्यक्त हुआ है। पत्रों की भी बड़ी जीवंत भाषा होती है। इस पुस्तक में वह मौजूद है। ISBN 81-237-4770-5

**39. पछतावा**

*प्रेमचंद* रूपां. : पुष्पा सक्सेना पृ. 24 रु. 11.00

हिंदी कथा साहित्य के सम्राट माने जाने वाले मुंशी प्रेमचंद की कहानी झूठ, अन्याय और अत्याचार पर दया, धर्म और सत्य की विजय की कहानी है।

ISBN 81-237-4658-X

**40. प्रसाद**

*लीलावती भागवत* पृ. 16 रु. 7.00

भाई-बहन के रिश्ते को दर्शाती एक असरदार रचना। ISBN 81-237-4109-X

